दृक्सिद्धं निरयणञ्च चित्रापक्षीयमुत्तमम् । "विद्यापीठस्य पञ्चाङ्गम्" भूमौ विजयतेतराम्॥

ISSN 2229-3450

दृक्सिद्ध निरयण भारतीय








**राजा-सूर्य**

विक्रम संवत्-२०७५
शक-संवत्-१९४०

**मन्त्री-शनि**

भा०गणराज्य-संवत् ७१-७२
ईशवीय-सन् २०१८-२०१९

M.Katyayana

# विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग

## श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ

(मानित-विश्वविद्यालय)

बी-४, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली - ११००१६

वर्ष : ३६

संवत्सर - विरोधकृत्

मूल्य रू. ५०/-

श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ
(मानित-विश्वविद्यालय)
बी-4, कुतुब सांस्थानिक क्षेत्र, नई दिल्ली-110 016

# श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत-विद्यापीठ, नई दिल्ली-१६

## संक्षिप्त-परिचय

भारत की राजधानी दिल्ली में एक अन्तर्राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थान के अभाव की पूर्ति के लिए स्वर्गीय ''प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी'' की प्रेरणा से अखिल भारतीय संस्कृत साहित्य सम्मेलन ने विजयदशमी विक्रम-संवत् २०२० को संस्कृत विद्यापीठ की स्थापना की। उस समय इस विद्यापीठ का नाम अखिल भारतीय संस्कृत विद्यापीठ रखा गया और भारत के तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्री लालबहादुर शास्त्री जी ने इसके शासन निकाय की अध्यक्षता स्वीकार की। स्वर्गीय श्री शास्त्री जी की प्रेरणा एवं उनकी संस्कृत तथा भारतीय संस्कृति में गहन रुचि से विद्यापीठ की समस्त प्रवृत्तियों को बड़ा बल मिला और अपनी स्थापना के दो-तीन वर्षों में ही इस विद्यापीठ ने देश के संस्कृत-शिक्षण-संस्थानों में अपना विशिष्ट स्थान बना लिया।

उनके निधन के उपरान्त विद्यापीठ की सेवाओं और इस संस्था के साथ शास्त्री जी के ऐतिहासिक सम्बन्धों को ध्यान में रखते हुए दिनांक २ अक्टूबर १९६६ ई० को भारत की तत्कालीन प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने भारत सरकार द्वारा इसे अधिग्रहण करने और इसका नाम श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ रखने की घोषणा की। श्रीमती इन्दिरा गांधी ने स्वयं विद्यापीठ के सभापति पद को स्वीकार किया। उनके सभापतित्व तथा तत्कालीन दिल्ली के उपराज्यपाल डॉ० आदित्य नाथ झा के कार्यवाहक सभापतित्व में इस विद्यापीठ ने प्रगति का एक महत्त्वपूर्ण दौर पूरा किया।

प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी की घोषणा के अनुसार भारत सरकार ने शिक्षा मन्त्रालय में स्वायत्तसंस्था के रूप में १ अप्रैल १९६७ को विद्यापीठ का अधिग्रहण कर इसके संचालन के लिए एक सभा नियुक्त की। दिनांक २१ दिसम्बर १९७० ई० से इस विद्यापीठ का प्रबन्ध 'राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान' के अन्तर्गत दिया गया तब से इस विद्यापीठ का नाम 'श्री लाल बहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ' रखा गया।

भारत सरकार के मानव संसाधन विकास मंत्रालय, शिक्षा विभाग की अधिसूचना सं. F.२/४५ U.३ दिनांक १६ नवम्बर १९८७ द्वारा इस विद्यापीठ को ''मानित-विश्वविद्यालय'' का स्तर प्रदान कर दिया गया है।

इसके संचालन के लिए श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ नाम से एक स्वायत्त समिति का पंजीकरण कर इसकी व्यवस्था उक्त समिति को स्थानान्तरित की गई है। मानित-विश्वविद्यालय के रूप में इसका उद्घाटन भारत के तत्कालीन राष्ट्रपति म. म. रामास्वामी वैंकटरामन् द्वारा २३ फरवरी १९९१ को किया गया। विद्यापीठ के संस्थापक कुलपति **पद्मश्री श्रद्धेय डॉ. मण्डन मिश्र जी** ने जिस लग्न से इस कल्पवृक्ष का आरोपण किया, वर्तमान में इसके कुलाधिपति **सम्माननीय मनस्वी डॉ. हरिगौतम** जी के कुशल नेतृत्व में यह पल्लवित, पुष्पित एवं फलीभूत हो रहा है।

वर्तमान में यह विद्यापीठ शास्त्री, शिक्षा-शास्त्री, आचार्य, शिक्षाचार्य, विशिष्टाचार्य, विद्यावारिधि एवं विद्या-वाचस्पति उपाधियों के लिए अध्ययन-अध्यापन, प्रशिक्षण एवं शोध कार्य की व्यवस्था कर रहा है।

विद्यापीठ ने अब तक ४८८ पी-एच०डी० तथा १०६ उच्चकोटि के प्रकाशन राष्ट्र को समर्पित किए हैं। वर्तमान में ४६५ विद्यार्थी विभिन्न विभागों में शोध के लिए पंजीकृत हैं, जिनमें ३७ छात्र ज्योतिष शास्त्र के विविध विषयों पर शोधकार्य कर रहे हैं। जुलाई २०१३ से ज्योतिष विभाग द्वारा षाण्मासिक **'दैवज्ञ-ज्योतिषमञ्जूषा'** शोध-पत्रिका का प्रकाशन किया जा रहा है। विद्यापीठ के प्राध्यापकों एवं शोधकर्ताओं के शोधात्मक आलेख त्रैमासिक शोध पत्रिका **''शोधप्रभा''** में भी प्रकाशित किये जाते हैं।

## प्रस्तावना

भारतीय ज्योतिष-शास्त्र की एक प्रमुख विशेषता है, कि यह प्रत्यक्ष शास्त्र है। सौरमण्डलीय ग्रहों की गति, स्थिति, उदय, अस्त, मार्गत्व, वक्रत्व, ग्रहण एवं चन्द्रकलाओं की ह्रास-वृद्धि आदि कुछ ऐसी घटनायें हैं, जो हजारों-हजारों वर्षों से इसकी प्रत्यक्षता की गवाही दे रही हैं। ज्योतिष-शास्त्र में प्रत्यक्षता का अर्थ होता है - **''गणितागत परिणाम का ज्यों का त्यों दिखलाई देना।''** उदाहरणार्थ जिस समय गणित से पूर्णिमा आए और उस समय चन्द्रमा का परिपूर्ण बिम्ब दिखलाई दे अथवा जिस समय सूर्य या चन्द्रमा का ग्रहण गणित से निकाला जाए और उसी समय सूर्य या चन्द्रमा का ग्रहण पड़े अथवा गणित से ग्रहों के उदयास्त का जो समय बतलाया जाए, उसी समय ग्रहों का उदयास्त हो, इस प्रकार के गणितागत परिणामों का यथावत् घटित होना प्रत्यक्षता कही जाती है।

**'प्रत्यक्षं ज्योतिषं शास्त्रम्'** की उद्घोषणा करने वाले वसिष्ठ एवं पाराशर प्रभृति महर्षियों ने इस प्रकार के सत्यों एवं सिद्धांतों को दो प्रकारों से ज्ञात किया था। १-अन्तर्दृष्टि ( Intuition ) एवं, २-पर्यवेक्षण ( Observation )। अन्तर्दृष्टि या दिव्यदृष्टि एक ऐसी वैयक्तिक क्षमता है, जिसके द्वारा विचार-तरंगों में आन्दोलित तथ्यों को यथावत् आत्मसात् किया जा सकता है। तथ्य एवं सत्य दोनों को जानने की यह एक सयुक्तिक विधा है। क्योंकि यह विचारणीय पदार्थ के विहित गुण-दोषों का ही विवेचन नहीं करती, वरन् यह सर्वथा उदासीन या तटस्थ रहकर उसके सम्पूर्ण स्वरूप का यथावत् अवलोकन भी करती है। इसलिए अन्तर्दृष्टि अभिज्ञान ( Intuitive Cognition ) में सदैव एक मौलिक प्रकार की निश्चिन्तता एवं विश्वसनीयता पाई जाती है।

हमारे महर्षियों ने इसके साथ-साथ पर्यवेक्षण का सतत उपयोग किया था। वे अकेली-अकेली एवं सामूहिक घटनाओं को बार-बार घटित होने वाली ग्रहों की गतिविधियों के प्रकाश में ध्यानपूर्वक देखते थे और ग्रहों की गतिविधियों की आवृत्ति के साथ-साथ उनकी जनसमुदाय पर पड़ने वाली शारीरिक एवं मनोवैज्ञानिक प्रतिक्रियाओं का अवलोकन करते थे। इस प्रकार सैंकड़ों वर्षों के पर्यवेक्षण ने क्रान्तिद्रष्टा ऋषियों को समाहित कर दिया, कि राशिचक्र की राशिविशेष में ग्रहविशेष की विशिष्ट गतिविधि का तत्काल जन्म लेने वाले एवं जीवित मानवों पर एक सविशेष प्रकार का प्रभाव पड़ता है।

इस प्रकार की अन्तर्दृष्टि एवं पर्यवेक्षण की विधियों में ग्रह-नक्षत्रों की समस्त गतिविधियों एवं उनके मानव जीवन पर पड़ने वाले प्रभावों का एकत्र संकलित स्वरूप भारतीय ज्योतिषशास्त्र है। यदि संक्षेप में कहा जाए तो यह शास्त्र उन सत्यों एवं सिद्धांतों का ज्ञानकोष है - जिनके द्वारा ग्रह-नक्षत्रों की समस्त गतिविधियों एवं उनके समस्त परिणामों को जाना जा सकता है। भारतीय ज्योतिष-शास्त्र के मनीषियों की यह सर्वसम्मत मान्यता है, कि जीवन में घटित होने वाली समस्त घटनायें ग्रह-नक्षत्रों की गतिविधियों के साथ सापेक्षता रखती हैं।

ग्रहों की गति एवं स्थिति को काल कहते हैं। चूँकि यह शास्त्र ग्रहों की गतिविधि अर्थात् काल तथा जीवन में घटित होने वाली घटना अर्थात् उसका परिणाम इन दोनों के बारे में सांगोपांग विवेचन करता है, अतः यह कालविज्ञान कहलाता है। काल के विविध मानों में तिथि, नक्षत्र, योग, करण एवं वार - ये पाँच अंग प्रधान होते हैं, जिन्हें पञ्चाङ्ग कहते हैं। इनकी जानकारी के बिना न तो श्रौत एवं स्मार्त्त कर्मों का विधान किया जा सकता है और न ही नित्य, नैमित्तिक एवं प्रायश्चित्त कर्मों का अनुष्ठान किया जा सकता है। सभी प्रकार के व्रत, पर्व एवं उत्सवों की जानकारी हमें पञ्चाङ्ग से ही मिलती है। अतः समस्त धार्मिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक कार्यों के यथासमय सम्पादन में पञ्चाङ्ग हमारी सर्वाधिक सहायता करता है।

पञ्चाङ्ग में तिथ्यादि के मानों को अप्रत्यक्ष या अदृश्य कहकर उनकी स्थूल गणना, मकरन्द एवं ग्रहलाघव आदि की सारिणियों से करने के आग्रह और प्रमाण के लिए सूर्य-सिद्धांत का उल्लेख किया जाता है, जबकि सूर्य सिद्धांतकार दृक्तुल्यता के समर्थक हैं, यथा -

**तत्तद्गतिवशान्नित्यं यथा दृक्तुल्यतां ग्रहाः।**
**प्रयान्ति तत्प्रवक्ष्यामि स्फुटीकरणमादरात्॥**

इसके साथ-साथ सिद्धान्त ग्रन्थों के प्रणेता प्रायः सभी आचार्यों ने दृक्तुल्य ग्रहों के द्वारा तिथ्यादि आनयन को व्रत-पर्व, एवं उत्सवों के लिए उपयोगी माना है,

यथा - यस्मिन् पक्षे यत्र काले येन दृग्गणितैक्यकम्।
दृश्यते तेन पक्षेण कुर्यात्तिथ्यादिनिर्णयम् ॥ - वशिष्ठ

यात्राविवाहोत्सवजातकादौ खेटैः स्फुटैरेव फलस्फुटत्वम्।
स्यात्प्रोच्यते तेन नभश्चराणां स्फुटक्रिया दृग्गणितैक्यकृद्या॥-भास्कराचार्य

तेभ्यः स्याद् ग्रहणादिदृक्समपियं प्रोक्ता मया सा तिथिः।
ग्राह्या मंगलधर्मनिर्णयविधावेषा यतो दृक्समा॥ -तिथिचिन्तामणि

मानव संसाधन विकास मन्त्रालय, भारत सरकार एवं राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान के द्वारा प्रवर्तित शास्त्रचूड़ामणि योजना में राष्ट्रपति-सम्मानित ज्योतिष यन्त्रालय जयपुर के भूतपूर्व अध्यक्ष स्व. म.म. पं० कल्याणदत्त शर्मा जी की सेवायें इस विद्यापीठ को प्राप्त हुईं । श्री शर्मा जी वेधशाला एवं भारतीय गणित के प्रमुख विद्वान् थे। उनके अहर्निश चिन्तन एवं प्रयत्न से विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग का श्रीगणेश हुआ।

श्री शर्मा जी को भी इस कार्य को आगे बढ़ाने के लिए एक कर्मठ एवं शास्त्रीय परम्परा में निष्णात प्रो. ओंकारनाथ चतुर्वेदी जी का पूर्ण सहयोग प्राप्त हुआ। परिणाम स्वरूप इन दोनों विद्वानों ने सन् १९८२ ई. के ग्रीष्मावकाश में अथक परिश्रम से वि. संवत् २०४० के पञ्चाङ्ग-गणित का कार्य सम्पन्न करके इसे सम्पादन के लिए तत्कालीन ज्योतिष- विभागाध्यक्ष प्रो. शुकदेव चतुर्वेदी जी को सौंपा। प्रो. चतुर्वेदी जी ने शीघ्र ही इसका सम्पादन करके विद्यापीठ पञ्चाङ्ग के प्रकाशनार्थ पञ्चाङ्ग गोष्ठी का प्रस्ताव विद्यापीठ के संस्थापक कुलपति एवं तत्कालीन प्राचार्य श्रद्धेय पद्मश्री डॉ. मण्डन मिश्र जी को प्रस्तुत किया।

दिनांक ५ अक्टूबर १९८२ को विद्यापीठ में सम्पन्न पञ्चाङ्गगोष्ठी के अनुसार इस पञ्चाङ्ग का निर्माण ग्रीन्विच से पूर्वी रेखांश ७७°-१२', उत्तरी अक्षांश २८°-३८' अर्थात् भारत की राजधानी दिल्ली को आधार मानकर चित्रापक्षीय एवं निरयण पद्धति से किया गया है। इस पञ्चाङ्ग में दैनिक स्पष्टग्रह, दैनिक लग्नसारिणी, जन्म-पत्री एवं वर्षफल के निर्माण की सुगम सारिणियाँ, उत्तरी भारत के प्रमुख नगरों की लग्न सारिणियाँ, व्रत-पर्व एवं उत्सवों की वर्गीकृत सूची, मांगलिक मुहूर्तों की तालिका, राहुकाल, लोकभविष्य एवं मेलापक जैसे लोकोपयोगी विषयों का समावेश किया गया है, जो एक प्रमुख पञ्चाङ्ग के लिए आवश्यक होते हैं।

वि. संवत् २०७५ के विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग के व्रत-पर्व एवं उत्सवों का धर्मशास्त्रीय नियमों के आधार पर निर्णय करने के लिए एक कार्यशाला का आयोजन दिनाङ्क २२, २३, एवं २४ अगस्त २०१७ को विद्यापीठ में किया गया, जिसमें प्रो. ओंकारनाथ चतुर्वेदी, प्रो. रामचन्द्र झा, प्रो. सदानन्द शुक्ल, प्रो. चन्द्रमा पाण्डेय, प्रो. वेद प्रकाश उपाध्याय, प्रो. वाचस्पति शर्मा त्रिपाठी, प्रो. वासुदेव शर्मा प्रभृति बाह्य विद्वानों के अतिरिक्त विद्यापीठ के वेद-वेदाङ्ग सङ्कायप्रमुख प्रो. हरिहर त्रिवेदी, वास्तुशास्त्र विभागाध्यक्ष प्रो. देवी प्रसाद त्रिपाठी, धर्मशास्त्र विभागाध्यक्ष डॉ. सुधांशु भूषण पण्डा एवं डॉ. यशवीर सिंह ने भाग लिया। इसका सम्पादन प्रो. प्रेम कुमार शर्मा एवं प्रो. बिहारी लाल शर्मा ने विभागीय अन्य विद्वानों प्रो. विनोद कुमार शर्मा, प्रो. नीलम ठगेला, डॉ. दिवाकर दत्त शर्मा, डॉ. परमानन्द भारद्वाज, डॉ. सुशील कुमार, डॉ. फणीन्द्र कुमार चौधरी, डॉ. रश्मि चतुर्वेदी एवं डॉ. राजेश शर्मा के सहयोग से सम्पन्न किया। पञ्चाङ्ग के प्रकाशनार्थ कुलसचिव श्रीमती रेणु बत्तरा, उपकुलसचिव लेखा श्री अजय कुमार टण्डन का प्राशासनिक कार्यों में अद्वितीय सहयोग रहा है। मैं इन सभी महानुभावों को धन्यवाद देता हूँ। विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग का यह छत्तीसवाँ अंक विज्ञजनों के हाथों में समर्पित करते हुए मैं अपार हर्ष का अनुभव कर रहा हूँ। आशा है आपका आशीर्वाद एवं परामर्श हमारे इस प्रयास को और अधिक उपयोगी बनाने में सहायक होगा।

पौष शुक्ल तृतीया, गुरुवार
दिनाङ्क २१ दिसम्बर २०१७ ई०

M.Katyayana

**प्रो० रमेश कुमार पाण्डेय**
कुलपति
प्रधान-सम्पादक

## ◈ विद्यापीठ पञ्चाङ्ग ◈ विषय-सूची ◈ विक्रम संवत् २०७५ ◈


संक्षिप्त-परिचय १
प्रस्तावना २-३
विद्यापीठ-पञ्चाङ्ग की विषय सूची ४
संवत्सरादि फल ५-१३
शनि की साढ़ेसाती व ढ़ैय्या का फल १३-१५
आय-व्यय बोधक चक्र १६
मेषादि द्वादश राशियों का मासिक फल १७-३३
वि० संवत् २०७५ के व्रत-पर्व एवं उत्सव ३४-४४
वि० संवत् २०७५ के वर्गीकृत व्रत-पर्वों की सूची ४५-४६
ग्रहों के राशि एवं नक्षत्रचार वि० सं.-२०७५ ४७-४८
ग्रहों के वक्रत्व-मार्गत्व एवं उदयास्त ४९
सर्वार्थसिद्धि-गुरुपुष्य-रविपुष्य-त्रिपुष्कर
द्विपुष्कर-अमृतसिद्धि, सिद्धियोग
एवं अमृतयोग ५०-५७
वि.सं. २०७५ दैनिक राहुकाल सारिणी ५८-६१
क्रांति-चर-वेलान्तर-स्पष्टान्तर सारिणी ६२-६५
वि० संवत् २०७५ के ग्रहण का विवरण ६६-६८
संदिग्ध व्रत-पर्व निर्णय वि० संवत् २०७५ ६९-७२
वि.सं. २०७५ के माङ्गलिक मुहूर्तों का विवरण ७३
वि.सं. २०७५ के विवाहादि मुहूर्त ७४-८५
गण्ड-मूलादि जन्म विचार ८६
विक्रम-संवत् २०७५ का पञ्चाङ्ग ८७-११२
वि० संवत् २०७५ के दैनिक स्पष्ट ग्रह ११३-१२६
दैनिक लग्न सारिणी १२७-१३२
षड्वर्ग-चक्र १३३-१३४
विंशोत्तरीदशा सारिणी १३५
विंशोत्तरी-दशान्तर्दशा-चक्र १३६
नवीन-प्राचीन वर्ष-प्रवेश सारिणी १३७
मुद्दादशा, योगिनीमुद्दादशा, त्रिराशिपति-चक्र १३७
वर्षफल निर्माण-विधि १३८
लग्नसारिणी अक्षांश १३९-१४४
दशमलग्नसारिणी १४५
ग्रहमैत्री-चक्र, सिद्धयादियोग-चक्र,
अन्धाक्षादिसंज्ञा, शिववास १४६
विविध मुहूर्तों का विचार १४७
गर्भाधान, पुंसवन-सीमन्त, स्तनपान
का मुहूर्त्त १४७
जलपूजन जातकर्म-नामकरण, निष्क्रमण तथा
भूमि पर प्रथमोपवेशन का मुहूर्त्त-विचार १४७-१४८
अन्नप्राशन,कर्णवेध तथा मुण्डन संस्कार
का विचार १४९
नासिकाछेदन, अक्षरारम्भ, विद्यारम्भमुहूर्त्त
का विचार १५०
उपनयन, विवाह-संस्कार का विचार १५१
वर-कन्या का जन्मपत्रिका मेलापक, दुष्टभकूट,
गणकूट, ग्रहकूट का परिहार १५२
नाड़ी-गणदोष का परिहार, वरवरण, कन्या-वरण
का मुहूर्त्त एवं विवाह मुहूर्त्तोपयोगी त्रिबलशुद्धि १५३
वधूप्रवेश तथा द्विरागमन-मुहूर्त्त का विचार १५४
जन्माक्षर-चक्र १५५-१५७
मेलापक-सारणी १५७-१६१
मंगलीदोष-विचार, मंगलीदोष-परिहार १६२
विवाहादि कार्यों में सूर्य, चन्द्र व गुरु
का अष्टक-वर्ग, यात्रा मुहूर्त्त विचार १६३
चन्द्रवास, योगिनीवास, दिक्शूल, नक्षत्र-शूल,
लग्न-विचार व यात्रा प्रस्थान-विचार १६४-१६५
राहुमुखज्ञान, गृहारम्भ विचार १६५
चौघड़िया मुहूर्त्त-चक्र १६६
चैत्रादि मासानुसार गृहारम्भ फल, वत्स-चक्र,
कुआं खोदने या नल लगाने का मुहूर्त्त १६७
द्वारस्थापन विचार, जीर्ण-नूतन गृह प्रवेश-
मुहूर्त्त, कुम्भ-चक्र व दूकान ( विपणि ) मुहूर्त्त १६७-१६८
व्यापार प्रारम्भ, नौकरी, मुकदमा, मशीनरी,
पशुक्रय, मन्दिर निर्माण व
जलाशयारामसुरप्रतिष्ठा मुहूर्त्त १६९
चुल्लिचक्र विचार, हल प्रवहण मुहूर्त्त,
बीजवपन मुहूर्त्त, राहु नक्षत्र से बीजोप्ति चक्र,
औषधसेवन मुहूर्त्त, वाहन आरोहण मुहूर्त्त १७०
ग्रहों के दान समय, जपसंख्या, जपनीय-
मन्त्र एवं हवन-समिधा ज्ञानार्थ-चक्र १७१
भारत के प्रमुख नगरों के पलभा, अक्षांश,
रेखांश एवं देशान्तर १७२-१७३
लग्नसाधन के लिए पलभा से चरखण्ड तथा
स्वदेशीय उदयमान बनाने की विधि १७३
लघुरिक्थ सारिणी १७४-१७५
अभीष्ट स्थान के सूर्योदय तथा इष्टकाल बनाने
की विधि १७६-१७७
विभिन्न अंगों पर पल्ली ( छिपकली/किरल )
गिरने का फल एवं उपचार, छींक विचार १७८
जन्मकुण्डली एवं वर्ष कुण्डली में
द्वादशभावस्थसूर्यादि ग्रहों का फल १७९
व्रतपर्वोत्सव निर्णय समिति १८०

**श्रीमङ्गलमूर्त्तये नमः**

**श्रीवाग्देवतायै नमः**

**सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च**

सोमसूर्यानिलाकल्पामकल्पामिन्दुशेखराम्।
पञ्चबिन्दुं हरेः शक्तिं पञ्चकृत्यकरीं नुमः॥
पञ्चदेवात्मको भूत्वा पञ्चशक्तिसमन्वितः।
पञ्चसृष्टिमधिष्ठाय प्रपञ्चरहितोऽवतु ॥
प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृहे कुर्याद् ध्वजारोपणम्
स्नानं मङ्गलमाचरेद्द्विजवरैः सार्धं सुपूजोत्सवम् ।
देवानां गुरुयोषिताञ्च विभवाऽलङ्कारवस्त्रादिभिः
सम्पूज्यो गणकः फलञ्च शृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम्॥
पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः।
सुपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा विधानतः॥
मरीचिहिङ्गुलवणजीरकेण च संयुतम्।
अजमोदायुतं कृत्वा भक्षयेद् रोगशान्तये॥

**संवत्सरादिफलश्रवणमाहात्म्यम्-**

**राज्यं स्यादचलं नृपश्रवणतो मन्त्रीश्रवात् कौशलं,**
**धान्येशाद् विमला स्थिरा च सुरसावाणी भवेन्मेघपात्।**
**धर्मे बुद्धिरधिष्ठिता रसपतेर्दीर्घायुषत्वं भवेत्,**
**सस्येशाद् विमलामतिः शुभकरी राजा बलिः श्रूयताम्॥**

अथ कल्पादितो गतवर्षाणि १९७२९४९११९ सृष्टितो गताब्दाः १९५५८८५११९ कृतयुगप्रमाणं १७२८००० अस्मिन् युगे श्रीविष्णुमत्स्यकच्छपवराहनृसिंहाऽवताराः। त्रेतायुगप्रमाणं १२९६००० युगेऽस्मिन् श्रीवामनपरशुराम-रामचन्द्राऽवताराः। द्वापरयुगप्रमाणं ८६४००० अस्मिन् युगे कृष्णबलरामावतारौ। कलियुगप्रमाणं ४३२००० तन्मध्येऽहिंसाव्रती श्री बुद्धाऽवतारोऽभवत्। साम्प्रतं गतकलिवर्षाणि ५११९ भोग्यवर्षाणि ४२६८८१ । कलियुगस्य ८२२ वर्षावशेषकाले कल्क्यवतारः स्यात्।

कार्तिकशुक्लनवम्यां प्रथमप्रहरे श्रवणनक्षत्रे वृद्धियोगे कृतयुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ० पुण्यं २०। वैशाखशुक्लतृतीयायां चन्द्रे रोहिणीनक्षत्रे द्वितीयप्रहरे शोभनयोगे त्रेतायुगोत्पत्तिः। तत्र पापं ५ पुण्यं १५। माघकृष्णामावस्यायां शुक्रे तृतीयप्रहरे धनिष्ठानक्षत्रे वरीयान्योगे द्वापरोत्पत्तिः। तत्र पापं १० पुण्यं १०। भाद्रपदकृष्णत्रयोदश्यां रवौ कृत्तिकानक्षत्रे व्यतीपातयोगे निशीथे कलियुगोत्पत्तिः। तत्र पापं १५ पुण्यं ५।

श्रीरामरावणयुद्धतो गता वत्सराः ८८०१६० । श्रीकृष्णावतारतो गताब्दाः ५२५४ । महाभारतयुद्धतो गताब्दाः ५११९ । श्रीमहावीर ( जैन ) निर्वाणसम्वत् २५४३ - २५४४ । श्रीबुद्धसम्वत् २६४१ -२६४२ । श्रीमन्नृपतिवीर-विक्रमादित्यराज्यात् गताब्दाः २०७४ । श्रीशालिवाहनराज्यात् गताब्दाः १९३९ , श्रीलक्ष्मणसम्वत् ९०९-९१० । अंग्रेजीसम्वत् २०१८ - २०१९ ई. सन्, फसली सन् १४२५ - १४२६ । तत्र बार्हस्पत्यमानेन प्रभवादि षष्ट्यब्दानां मध्ये 'विरोधकृत्' नामसम्वत्सरः। तत्र मेषाऽर्कसमये गतमासादिः ०/११/०६/१४/२४ भोग्यमासादिः ११/१०/५३/४५/३६ सङ्कल्पादौ वर्षान्तं यावत् 'विरोधकृत्' नाम सम्वत्सरः प्रयोक्तव्यः। चन्द्रदेवदैवतं युगम्। वर्षनाम 'वैशाख' इति। मेघनाम पुष्करः। रोहिणीनिवासः सन्धौ। समयनिवासः वणिक्गृहे । भारतीयगणराज्य-सम्वत् ७१ - ७२ ।

## आकाशस्थ ग्रहमन्त्रिपरिषद्

( विभागाधिकारियों के नाम तथा उनके शुभाशुभ फल )

### 'विरोधकृत्' सम्वत्सर का फल-

**वर्षन्ति वारिदाः देवि। देशे भूखण्डमण्डले।**
**कान्यकुब्जे ह्यहिक्षेत्रे विरोधी कृषिनाशकः ॥**

विरोधकृत नामक सम्वत्सर में खण्डवृष्टि होती है तथा कान्यकुब्ज और अहिक्षेत्र (नागपुर) में कृषिकार्य में विशेष हानि होती है।

**विरोधकृद्वत्सरे तु परस्परविरोधिनः ।**
**राजानो मध्यमावृष्टिः प्रजा स्वस्था निरन्तरम् ॥**

विरोधकृत् नामक सम्वत्सर में सभी राजा परस्पर विरोधी हो जाते हैं, वर्षा मध्यम होती है और जनवर्ग स्वस्थचित्त रहता है।

**माधवो वर्षते देवि देशे च खण्डमण्डले ।**
**अहिक्षेत्रे कान्यकुब्जे विरोधे कृषिनाशकृत् ॥**

### बृहज्ज्यौतिषसार के अनुसार विरोधकृत् सम्वत्सर का फल-

विरोधकृत् सम्वत्सर में परस्पर विरोधी भाव की वृद्धि हो जाती है। दुनिया भर के साधारण प्रजाजनों से लेकर राजाओं तक में द्वेष भाव पैदा हो जाता है तथा अन्न का मूल्य साधारण और वृष्टि भी साधारण ही होती है।

**विरोधकृद्वत्सरे तु परस्परविरोधिनः।**
**सर्वे जना नृपाश्चैव मध्यसस्यार्घवृष्टयः॥**

देवकीनन्दन विरचित बृहज्ज्यौतिषसार के अनुसार विरोधकृत् नामक सम्वत्सर का फल सामान्य होता है।

-'त्रिषष्ठे तु समं ज्ञेयम्'

संहिता के अनुसार रोधकृत सम्वत्सवर में चित्रवृष्टि (कहीं-कहीं पर वृष्टि और कहीं-कहीं पर अवृष्टि) और धान्य की उत्पत्ति होती है।

**यः पञ्चमो रोधकृदित्यथाब्दश्चित्रं जलं तत्र च सस्यसम्पत् ॥**

### राजा सूर्य का फल-

**सूर्ये नृपे स्वल्पजलाश्च मेघाः स्वल्पं धान्यमल्पफलाश्च वृक्षाः।**
**स्वल्पं पयो गोषु जनेषु पीडा चौराग्निबाधा निधनं नृपाणाम्॥**

यदि सम्वत् का राजा सूर्य हो तो अल्प वर्षा होती है, अन्न तथा फल का उत्पादन भी कम होता है। गायें अल्प दूध देने वाली, जनता को पीड़ा, चोर तथा अग्नि का भय तथा राजाओं का मरण होता है।

**अब्देश्वरश्च भूपो वा सस्येशो वा दिवाकरः ।**
**तस्मिन्नब्दे नृपक्रोधः स्वल्पसस्यार्घवृष्टिकृत् ॥**

यदि सम्वत् का राजा सूर्य हो तो उस वर्ष में राजा क्रोध युक्त, अन्न कम उपजे तथा वृष्टि कम होती है। बृहज्ज्यौतिषसार के अनुसार सम्वत् का राजा सूर्य हो तो वह निश्चित रूप से दुःख देने वाला होता है।

**- खलु दुःखप्रदो रविः।**

मकरन्द के अनुसार सम्वत् का राजा सूर्य होने पर विविध प्रकार के ज्वर ताप, सूर्य एवं अग्नि भय से पृथिवी डोलती है, मेघ अल्पवृष्टिप्रदायक होते हैं। प्रत्येक दिशा में बिजली गिरने की आशंका बनी रहती है, राजा देश विवाद और परिजन मोहवश भयभीत रहते हैं तथा चौरभय, व्याघ्रभय और सर्पभय होता है अर्थात् हिंसक प्राणियों की वृद्धि से पृथ्वी नष्ट होती है।

## मन्त्री शनि का फल-

**रविसुते यदि मन्त्रिणि पार्थिवा विनयसंरहिता बहुदु:खदा:।**
**न जलदा जलदा जनतापदा जनपदेषु सुखं धनजं क्वचित्॥**

यदि सम्वत्सर का मन्त्री सूर्य हो तो राजा लोग विनय रहित, जनता को दुख देने वाले होते है। वर्षा की कमी से जनता त्रस्त होती है तथा धन से संबन्धित सुख जनता को कम प्राप्त होता है।

**शनौ मन्त्रिगते देवि। नश्यन्ते गोकुलं प्रिये ।**
**व्यवहारा विनश्यन्ति विह्वला भूतदेवता:॥**
**असत्यवादा दृश्यन्ते नानाज्ञानपदा: प्रिये ।**
**मेघो न वर्षते तत्र सौराष्ट्रे पूर्वसागरे ॥**

सम्वत्सर का मन्त्री शनि होने से गाय आदि पशुओं का विनाश, प्रजाओं में परस्पर वैर, असत्यवादियों का साम्राज्य तथा गुजरात एवं ओडिशा में विशेष रूप से अनावृष्टि होती है।

**मेघो घोररवं करोति विविधं स्वल्पं प्रयच्छेज्जलं**
**दुष्टानां विजयो महाजनपदा विख्यातनाशास्पदा: ।**
**धर्माणां खलु विप्लवो नरपति: संक्षोभलोभाकुल:**
**सर्पश्वापदवेष्टिता च वसुधा सम्वाहके सूर्यजे ॥**

शनि के मन्त्री के होने पर मेघ अधिक गरजते हैं किन्तु अल्पवृष्टि कारक होते हैं। दुष्टों की विजय तथा श्रेष्ठ लोगों का विनाश होता है। धर्म का विनाश, राजवर्ग क्षोभ-लोभ से व्याकुल और सर्पादि हिंसक प्रणियों से धरा व्याप्त होती है।

## सस्येश चन्द्र का फल-

**सस्याधिपे शीतकरे प्रजासुखं मेघ: पयो मुंचति गोपगोधुक् ।**
**देवद्विजाराधनतत्परा नृपा धरा भवेद्धान्यधनौघपूर्णा ॥**

सम्वत्सर का सस्येश चन्द्रमा हो तो जनता को सुख, अच्छी वर्षा, गायों के दूध से गोपालक सुखी, राजा देव - ब्राह्मणों की पूजा मे तत्पर तथा पृथ्वी धन्य धान्य से परिपूर्ण रहती है।

**राज्ञा राज्ञे न तत्रैव युद्धते घोरदारूणम् ।**
**शीतादधित्तदा ज्ञेयं मेघो वर्षति वै भृशम् ॥**

सम्वत् का सस्येश चन्द्र होने पर राजाओं मे परस्पर घोर युद्ध होते हैं।, शीताधिक्य एवं अत्यधिक वर्षा होती है।

## धान्येश सूर्य का फल-

**सूर्ये धान्याधिपे जाते अल्पतोयप्रदा घना: ।**
**माषमुद्गतिलानां च महर्घ जायते ध्रुवम् ॥**

सम्वत्सर का धान्येश सूर्य होने से न्यून वर्षा होती है तथा उड़द, मूँग तथा तिल के भाव निश्चित रूप से महंगे होते है।

**सूर्ये धान्याधिपे जाते अल्पतोयप्रदा घना: ।**
**माषमुद्गतिलानां च महर्घ श्रृणु सुन्दरि ॥**

## दुर्गेश शुक्र का फल-

**रविसुते गढपालिनि विग्रहो सकलदेशगताश्रलिता जना:।**
**विविधवैरिविशेषितनागरा: कृषिधनं न लभेद्भुवि कश्चन ॥**

यदि दुर्गेश शुक्र हो तो शासक तथा जनता को बहुत सौख्य सभी विनम्र, व्यापारी तथा अन्य लोग सभी समान सुखी, घर या वन, बहुत दूर या निकट कहीं भी जाने पर लोगों को समान रूप से सुख मिलता है।

## मेघेश शुक्र का फल-

**भृगुसुतो जलदस्य पतिर्यदा जलयुता जलदा दिवि शोभिनः ।**
**धननिधानयुता द्विजपालका नृपतयो जनतासुखदायकाः ॥**

यदि शुक्र मेघेश हो तो जल से पूर्ण मेघ आकाश में सुशोभित दिखाई देते हैं, द्विजपालक लोग धन-धान्य सम्पन्न तथा शासक वर्ग जनता को सुख देने वाला होता है।

**कोद्रवः मुद्गमाषाश्च कङ्गुनीयपशालयः ।**
**माधवो वर्षते देवि शुक्रे मेघाधिपे सति ॥**

मेघेश शुक्र हो तो सुवृष्टि होती है तथा कोदो, मूँग, उड़द, कंगनी, यव एवं धान्य आदि का खूब उत्पादन होता है।

**शुक्रे शस्ययुता पृथ्वी जलदास्तोयवर्षिणः ।**

दैवज्ञ नारायण के अनुसार यदि शुक्र मेघेश हो तो सुवृष्टि एवं अनाज का उत्पादन अधिक मात्रा में होता है।

## रसेश बुध का फल-

**रसपतौ द्विजराजसुवे मही सुलभधान्यधृतादियुता जनाः ।**
**प्रमुदिता बरनायकपालिता बहुजलश्विलदेशसुरक्षिताः ॥**

यदि रसेश बुध हो तो कृषि अन्न तथा घी आदि भोज्य सामाग्रियाँ सुलभ होती है। श्रेष्ठ शासकों से परिपालित जनता प्रसन्न, बहुत वृष्टि तथा सम्पूर्ण देश सुरक्षित होता है।

## नीरसेश चन्द्र का फल-

**शुक्लवर्णादिवस्तूनां मुक्तारजतवाससाम् ।**
**अर्घवृद्धिः प्रजायेत शशांके नीरसाधिपे ॥**

यदि चन्द्रमा नीरसेश हो तो श्वेत पदार्थो, मोती, चाँदी तथा वस्त्रों के मूल्य मे वृद्धि होती है।

**घृतं तैलं गुडं क्षौद्रं पयश्च दधिशर्करा ।**
**सर्व समर्घतां याति चन्द्रे यदि रसाधिपे ॥**

चन्द्र के रसेश होने पर घृत, तेल, गुड, ईख, दुग्ध, दही एवं चीनी आदि सभी पदार्थो के मूल्य में वृद्धि होती है।

## फलेश गुरु का फल-

**सुरगुरुः फलनायकतां गतो गतभया वनराशिमहाद्रुमाः ।**
**यजनयाजनकोत्सवमंदिराः श्रुतिविचारपरा द्विजपूर्वकाः ॥**

यदि गुरु फलेश हो तो जनता भयहीन, सभी वृक्ष समूहों में फल-पुष्प की वृद्धि, घरों में यज्ञ-यागादि उत्सव तथा द्विजगण वेद सम्मत कार्य करते हैं।

## धनेश चन्द्र का फल-

**धनपतिर्मृगलांछनको यदा रसचयात्क्रयविक्रयतो धनम् ।**
**वसनशालिसुगंधनजं बहु द्रविणतैलघृतं नृपसौख्यकम् ।**

यदि चन्द्रमा धनेश हो तो रस पदार्थो के क्रय-विक्रय से लाभ होता है।, वस्त्र, धान, सुगन्धित पदार्थो तथा तेल घी के व्यापार से लाभ तथा राजाओं को सुख की प्राप्ति होती है।

## वैशाख नामक वर्ष का फल–

**वैशाखे धर्मरता विगतभयाः प्रमुदिताः प्रजाः सनृपाः ।**
**यज्ञक्रियाप्रवृत्तिर्निष्पत्तिः सर्वसस्यानाम् ॥**

वैशाख वर्ष में समस्त प्रजा राजाओं के साथ धर्मनिरत, भयरहित, आनन्दयुक्त और यज्ञ–यागादि धार्मिक कार्यों में प्रवृत्त रहती है तथा समस्त धान्यों की वृद्धि होती है।

## महर्षि नारद के अनुसार वैशाख वर्ष का फल–

**वैशाखे धर्मनिरता राजानः सप्रजो भृशम् ।**
**निष्पत्तिः सर्वसस्यानामभयोद्युक्तचेतसः ॥**

## महर्षि गर्ग के अनुसार बैशाख वर्ष का फल–

**ईतयः प्रशमं यान्ति सन्धि कुर्वन्ति पार्थिवाः ।**
**वैशाखे तु सस्यजन्यः वृष्टयः सम्भवन्ति हि ॥**

वैशाख नामक वर्ष में सभी प्रकार की ईतियाँ समाप्त हो जाती हैं। राजा लोग परस्पर सन्धि कर लेते हैं तथा निश्चित रूप से धान्यजन्य वृष्टि की संभावना रहती है।

## सम्वत् ( समय ) का वास–

सम्वत् 2075 में रोहिणी वास सन्धि में होने से समय वास वैश्य के घर में होगा।

## सम्वत् वास का फल–

वैश्य के घर में समय का वास शुभ नहीं होता है।

**–वणिक् गृहे शुभं नाऽस्ति ।**

समय का वास वैश्य के घर में होने से समस्त अनाज महँगे हो जाते हैं।

**–सर्वधान्यं महर्घं स्यात् वणिक् वेश्मनि संस्थिते ।**

## सम्वत् का वाहन–

चैत्र शुक्लपक्ष प्रतिपदा को जो वार होता है, वही उस सम्वत् का राजा होता है। इस प्रकार सम्वत् 2075 का राजा सूर्य होगा। सम्वत् का राजा सूर्य होने से सम्वत् 2075 का वाहन अश्व होगा।

## सम्वत् वाहन का फल–

सम्वत् का वाहन अश्व (घोड़ा) होने से कहीं बहुत अधिक और कहीं बहुत कम वर्षा होती है। कुछ क्षेत्रों में अत्यधिक वृष्टि के कारण भूस्खलन, बाढ़, भूकम्प, कृषि हानि आदि प्राकृतिक प्रकोपों का भय बना रहेगा तथा कुछ क्षेत्रों में अल्प वर्षा के कारण दुर्भिक्षजन्य परिस्थितियाँ उत्पन्न होगी। राजनीतिक क्षेत्रों में मतभेद तथा अनिश्चितताएँ रहेंगी। कहीं बड़ा उलट–फेर, छत्रभंग, अधिकांश लोग बाह्य आकर्षणों से आसक्त रहेंगे तथा तापमान में वृद्धि होगी।

**राजानो विग्रहं यान्ति वृष्टिनाशो महर्घता ।**
**भूमिकम्पो भयं घोरं ह्यारूढे तु वत्सरे ॥**

## द्वादश नागों में नरेन्द्र नामक नाग का फल–

नरेन्द्र नामक नाग हो तो पृथ्वी वर्षा के जल से परिपूर्ण रहती है।

**यत्र सम्वत्सरे नागो नरेन्द्रो नामतः शुभः ।**
**तदास्थान्निखिला पृथ्वी प्रभूतजलपूरिता ॥**

## चतुर्मेघ विचार एवं फल–

इस वर्ष आवर्तकादि चतुर्मेघों में से 'पुष्कर' नामक मेघ है। पुष्कर नामक मेघ होने पर चित्र (कहीं अधिक और कहीं कम) वृष्टि होती है।

-पुष्करे चित्रिता वृष्टि:।

दैवज्ञ नारायण के अनुसार पुष्कर नामक मेघ होने पर चित्रितविश्व, चित्रितमेघ, चित्रवृष्टि और चित्रशस्य वृद्धि होती है। अर्थात् चित्र-विचित्र वर्षा एवं उपज होती है।

**पुष्करे चित्रितं विश्वं चित्रिता जलदा: सदा ।**
**चित्रिता तु भवेद्वृष्टि: शस्यवृद्धिस्तु चित्रिता।**

## नवमेघ विचार एवं फल-

इस वर्ष आवर्तकादि नवमेघों में से द्रोण नामक मेघ हैं द्रोण नामक मेघ होने पर बहुत वृष्टि होती है।

-द्रोणेऽपि बहुवारिद:।

द्रोण नामक मेघ होने पर लोगों में परस्पर वैमनस्य होता है, मेघ उत्तम वर्षा करते हैं, नीच लोगों की उन्नति सन्देहास्पद तथा शस्य का अभाव रहता है।

## रोहिणी वास -

विक्रम सम्वत् 2075 में मेष संक्रान्ति का प्रवेश उत्तराभाद्रपद नक्षत्र में होने से रोहिणी का वास सन्धि में रहेगा।

## रोहिणी वास फल-

यदि सन्धि में रोहिणी का वास हो तो खण्ड वृष्टि होती है

-खण्डवृष्टिश्चसन्धिषु

किन्तु खेती सूखती नहीं है अर्थात् फासलों की अच्छी पैदावार होती है।

**सन्धिसंस्थं यदा ब्राह्मभंजायते ।**
**खण्डवृष्टिस्तदासर्वधान्याप्तय: ॥**

## विक्रम शुभ सम्वत् 2075 की प्रवेशकालीन एवं जगत् लग्न कुण्डलियाँ-

**नववर्षप्रवेश-कुण्डली**




१७ मार्च सन् २०१८ ई०,
१८ घं. ४२ मि. ( भा.मा.स. )

**जगल्लग्न-कुण्डली**




१४ अप्रैल सन् २०१८ ई०,
८ घं. १३ मि.( भा.मा.स. )

गत साधारण नामक विक्रम संवत् 2074 की समाप्ति के अनन्तर 'विरोधकृत्' नामक विक्रम संवत् 2075 का प्रवेश 17 मार्च, 2018 ई. शनिवार तदनुसार चैत्र मास, 4 प्रविष्टे को अपराह्न काल में 18घं.-42 मि. पर पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र, शुभ नामक योग एवं मीनस्थ चन्द्र के समय कन्या लग्न में होगा। 17 मार्च, 2018 ई. शनिवार को अपराह्न 18घं-42 मि. पर **'विरोधकृत्'** नामक नव सम्वत्सर के शुभारम्भ तथा अग्रिम दिन 18 मार्च, 2018 ई. को प्रात: काल सूर्योदय से वासन्तिक नवरात्रों का भी शुभारम्भ होगा। इस वर्ष नवरात्र 18 मार्च, 2018 ई. से 25 मार्च, 2018 ई. तक रहेंगे। नवरात्र के प्रथम दिन अर्थात् नवसंवत्सर चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा के दिन किसी योग्य विद्वान द्वारा विधिपूर्वक घटस्थापन, सम्वत्सर पूजन एवं श्री गणेश, विष्णु, शिव और देवी दुर्गा पूजन करने का शास्त्रों में विशेष माहात्म्य प्रतिपादित है। इस दिन सम्पूर्ण अग्रिम नवीन सम्वत्सर के मंगलमय यापन हेतु विद्वान् ब्राह्मणों का विधिपूर्वक पूजन एवं सम्मान कर,

उन्हें विविध प्रकार के दानों से सन्तुष्ट एवं प्रसन्न कर, नानाविधपक्वान्नों, फलों और मिठाईयों आदि का भोजन करवाकर उनके मुखारविन्द से परिवार के समस्त सदस्यों को संवत् का नाम, संवत् का वास, राजा और मन्त्री आदि का फल श्रवण करने का विधान भी शास्त्रोल्लिखित है। जो बुद्धिमान व्यक्ति चैत्र शुक्ल पक्ष प्रतिपदा को सम्वत्सर का पवित्र फल सुनता है वह धनाढ्य और बहुत अन्न वाला होता है तथा वर्ष भर के लिए उसके शरीर की समस्त पीड़ाएँ (व्याधियाँ) दूर हो जाती हैं। शाके को सुनने से मनुष्य को पुण्य प्राप्त होता है, सम्वत्सर से सम्पत्तिवान् होता है, संवत् के राजा का फल सुनने से राजकुल में विजय होती है, मन्त्री का फल बुद्धि देता है, धनाधिप से धान्य, रसाधिप से रस तथा सस्येश से समस्त सुख मिलते हैं। अतः सिद्धिदायक सम्वत्सर के फल को अवश्य सुनना चाहिए।

नवविक्रम संवत् 2075 में मुख्य दस पदाधिकारों में से अतिविशिष्ट सर्वोच्च राजा तथा धान्येश पदों का अधिकार सतत सृष्टि के नियन्ता प्रचण्ड एवं अग्नितत्त्व प्रधान ग्रह सूर्य को प्राप्त है। मंत्री पद का अधिकार पापी ग्रह शनि, सस्येश, नीरसेश एवं धनेश के रूप में तीन महत्त्वपूर्ण पदों का अधिकार चन्द्र, दुर्गेश और मेघेश पदों का नेतृत्व शुक्र ग्रह, रसेश पद का नेतृत्व सौम्य ग्रह बुध तथा फलेश पद का नेतृत्व देवगुरु बृहस्पति को प्राप्त है। इस प्रकार **'विरोधकृत्'** नामक सम्वत्सर में कुल दस महत्त्वपूर्ण अतिविशिष्ट पदों में सर्वोच्च शीर्षस्थ राजा और मंत्री के दो महत्त्वपूर्ण पद क्रमशः परस्पर विरूद्धधर्माश्रयी प्रबल शत्रु सूर्य और शनि ग्रहों को प्राप्त हैं। शेष आठ पदों में से सात पद शुभ ग्रहों को तथा एक पद धान्येश के रूप में क्रूर ग्रह सूर्य को प्राप्त है। इस वर्ष सेनानायक मंगल ग्रह को दस पदों में से कोई भी पद प्राप्त नहीं है।

इस प्रकार नव सम्वत्सर 2075 में ग्रह परिषद के दस पदाधिकारों में से तीन अतिमहत्त्वपूर्ण पदों का नेतृत्व क्रूर ग्रहों को तथा शेष सात पदाधिकारों का नेतृत्व शुभ ग्रहों को प्राप्त है। इस वर्ष अतिविशिष्ट सर्वोच्च राजा और मंत्री के पदों का अधिकार परस्पर शत्रु ग्रहों सूर्य और शनि को प्राप्त होने के कारण विश्व के अनेक राष्ट्रों के मध्य प्रभुत्ता को लेकर टकराव, प्रतिद्वन्दिता, प्रतिस्पर्धा आदि विविध प्रकार कि विरोधी प्रवृत्तियाँ बढ़ेंगी। अनेक विकसित एवं विकासशील पड़ोसी देशों के मध्य प्रभुत्व को लेकर उत्पन्न विरोध एवं वैमनस्य के कारण तनाव एवं युद्धजन्य परिस्थितियाँ उत्पन्न होंगी। भारत-पाकिस्तान-चीन आदि ऐशियाई देशों में परस्पर विरोध एवं तनाव बढ़ेगा परिणामस्वरूप भारत में पड़ोसी देशों की सीमाओं पर आतंक एवं युद्धोन्मुख परिस्थितियाँ उत्पन्न होंगी किन्तु भारत देश समस्त आतंकजन्य घटनाओं के नियन्त्रण एवं निरस्तीकरण हेतु मुंहतोड़ जवाब देने में समर्थ होगा। सम्वत् 2075 में भारत और पाकिस्तान की आन्तरिक और वाह्य सीमाओं पर वातावरण अत्यन्त संर्घषमय रहेगा। विविध राजनैतिक दलों में सत्ता प्राप्ति की होड़ के करण परस्पर विरोध एवं टकराव उत्पन्न होगा तथा कहीं-कहीं उपद्रव, हिंसा एवं अग्नि जन्य घटनाएँ घटित होंगी। लोगों में काम, क्रोध, लोभ, मोह, अहंकार, ईर्ष्या, राग-द्वेष और धन की अत्यधिक लोलुपता आदि प्रवृत्तियाँ निरन्तर बढ़ेंगी। जाति एवं आरक्षण आदि मुद्दों पर जनता में साम्प्रदायिक झगड़ें होंगे। मंत्री शनि के कारण लोहा, स्टील, ताम्बा, लकड़ी, भवननिर्माण सामग्री, चमड़ा, कलपुर्जे, तेल, पेट्रोल, डीजल आदि पदार्थों के व्यापार क्षेत्र में संलग्न लोग निश्चित रूप से लाभान्वित होंगे। राजनेताओं एवं प्रशासनिक अधिकारियों का व्यवहार सामान्य लोगों के प्रति कठोर एवं निर्दयता-पूर्ण रहेगा। समाज में चोरी, ठगी, लूटमार, बेईमानी, आतंक एवं भ्रष्टाचार आदि विविध घटनाएँ घटित होंगी।

धनेश, सस्येश एवं नीरसेश के रूप में तीन महत्त्वपूर्ण पदों का नेतृत्व चन्द्र ग्रह को प्राप्त होने के कारण धन-दौलत का अत्यधिक विस्तार होगा। सुगन्धित तैल, दूध, दही, पनीर, घी, चीनी, चावल, वस्त्र एवं सौन्दर्य प्रसाधनों के व्यापार में संलग्न व्यापारी लोग अच्छा लाभ कमा सकेंगें। अवसरवादी नेता एवं लोग अनेक प्रकार के सुख संसाधनों से सम्पन्न होंगे। सरकार आतंकजन्य समस्त गतिविधियों को ध्वस्त करने हेतु सैन्य शक्ति एवं अत्याधुनिक उपकरणों के संग्रह हेतु वित्तीय सहायता में यथोचित वृद्धि करेगी। सरकार सामाजिक, आर्थिक विकास के लिए अनेक नवीन योजनाओं के प्रारूप को तैयार करेगी। देश की आर्थिक स्थिति विविध व्यापारिक क्षेत्रों (संस्थानों) में पर्याप्त क्रय-विक्रय वृद्धि होने से सुदृढ़ होगी। वृष्टि अच्छी होने से सुभिक्ष तथा सुख संसाधनों में विस्तार होगा। राजा एवं धान्येश सूर्य होने से सभी प्रकार के धान्य एवं उत्पादन महँगे होंगे, शीतकालीन फसलों को हानि पहुँचेगी, जनता में क्लिष्ट रोग उत्पन्न होंगे, राजनेताओं में परस्पर टकराव, विग्रह, विरोध-जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगी। मेघेश तथा दुर्गेश शुभ शुक्र ग्रह के प्रभावस्वरूप सामान्य वर्षा तथा समस्त धान्य-फसलों, फलों का अच्छा उत्पादन होगा। देश के पूँजीवादी वर्ग के लोग तथा राजनेता सुख संसाधनों से सम्पन्न तथा समृद्ध होंगे। देश के अनेक स्थलों पर निरन्तर अत्यधिक वृष्टि होने के कारण बाढ़जन्य स्थितियाँ उत्पन्न होंगी तथा कहीं-कहीं वर्षा की कमी के कारण अनाज के उत्पादन में कमी से अकाल की स्थिति उत्पन्न होगी। फलेश गुरु होने से देश में धार्मिक उत्सवों का आयोजन तथा प्रचार-प्रसार अधिक होगा। विरोधकृत नामक सम्वत्सर होने से सरकार तथा आम प्रजा में परस्पर टकराव, विरोध, प्रतिद्वन्दिता एवं बदले की भावना प्रबल बनी रहेगी। सरकार के कठोर, पेचीदा एवं क्लिष्ट कर नियमों से परेशान होकर व्यापारी वर्ग एवं विपक्षी दल सरकारी नीतियों का घोर विरोध करेंगे।

विरोधकृत नामक नववर्ष प्रवेश कुण्डली नव विक्रम-सम्वत् 2075 का प्रवेश चैत्र अमावस्या की समाप्ति अर्थात 17 मार्च 2018 ई. को सायं 18 घं. - 42 मि. पर पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र, शुभ योग तथा द्विस्वभाव कन्या लग्न में हुआ है। वर्ष लग्नेश बुध सप्तम भाव में सूर्य, चन्द्र एवं शुक्र ग्रहों के साथ स्थित है। भारत की प्रभाव राशि मकर पञ्चम भाव में केतु अधिष्ठित है। सप्तमस्थ सूर्य, चन्द्र, बुध और शुक्र ग्रहों पर पापी शनि युक्त मंगल ग्रह की पूर्ण दृष्टि पड़ रही है। अत एव ग्रह स्थिति अनुसार विश्व के अनेक आतंकवादी संगठन भारत सहित विश्व के अनेक राष्ट्रों में विस्फोट एवं हिंसक वारदातें करने के लिए सक्रिय रहेंगे। भारत के पाकिस्तान, चीन आदि पड़ोसी देश गुप्त रूप से छद्म युद्ध की भान्ति भारत के विरूद्ध अपनी कार्यवाहियाँ व तैयारियाँ यथावत् रखेंगे, जिससे सीमाओं पर युद्धजन्य व तनावपूर्ण परिस्थियाँ वर्षभर बनी रहेंगी। विश्व के अनेक देश अत्याधुनिक संहारक हथियारों के दौर में अपना प्रभुत्व स्थापित करने के लिए अग्रसरित एवं प्रयत्नशील रहेंगे परिणामस्वरूप प्रतिद्वन्दिता, विरोध, वैमनस्य एवं तनावजन्य स्थितियाँ निरन्तर बनी रहेंगी। भारत की प्रभाव राशि मकर राशि का स्वामी शनि चतुर्थ भाव मे अपनी सम राशि धनु में प्रबल शत्रु मंगल ग्रह के साथ स्थित है। मंगल तृतीयेश का शत्रु ग्रह शनि के साथ स्थित होना संकेत कर रहा है कि पड़ोसी देशों के साथ शान्ति वार्ताओं के बावजूद कोई विशेष निष्कर्ष नहीं निकलेगा तथा निरंतर आतंकवादी व पड़ोसी राष्ट्रों की सेनाओं द्वारा समय-समय पर गोलीबारी, अपहरण एवं अन्य आतंकजन्य घटनाओं के कारण परिस्थितियाँ युद्धजन्य और तनावयुक्त बनी रहेंगी। विश्व के प्रमुख शक्तिशाली राष्ट्रों अमेरिका, फ्रांस, जर्मन, ब्रिटेन और भारत आदि के समक्ष इस्लामिक कट्टरवाद

देशों जन्य आतंकवाद मुँह-वाय खड़ा रहेगा। अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों के स्वामी उच्चस्थ शुक्र पर पाप ग्रह शनि युत मंगल की पूर्ण दृष्टि होने से भारत द्वारा पाक, चीन आदि देशों के विरूद्ध विदेश नीति के मोर्चे पर भी आक्रमक रूख अपनाया जाएगा। कन्या लग्न में वर्ष प्रवेश होने से पूर्वी देशों एवं राज्यों में स्थिरता व सौख्य का वातावरण, दक्षिण में अनाज की कमी, बंगाल में साम्प्रदायिक दंगे एवं उपद्रवों से तनाव, पश्चिमी राज्यों में कहीं-कहीं उपद्रव व विग्रह होने से अन्न आदि धान्य महँगे, पूर्वोत्तर बिहार आदि राज्यों में छत्रभंग होने के संकेत, मध्य देश में प्रजाभङ्ग तथा घी आदि द्रव्य महँगे होते हैं। यथा –

**'कन्यायां सुस्थिरा प्राच्यां घृते महर्घतामता।'**
**मारिर्दक्षिण देशस्यत्तथा बंगेप्युपद्रवः।**
**लोकदुःखं पश्चिमायां विग्रहोन्नसमर्घता॥**
**चतुष्पादसुखं प्राच्यमुदीच्यां राजविग्रहः।**
**मध्यदेशे प्रजाभङ्गः समर्घत्वं घृते पुनः॥**

जगतलग्न कुण्डली में वृष (स्थिर) लग्न उदित हुआ है। लग्नेश एवं अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों के कारक ग्रह शुक्र की स्थिति युद्ध, हानि, व्यय, षड्यन्त्र के भाव अर्थात् द्वादश भाव में है। इसकी षष्ठ भाव पर स्वगृही दृष्टी है तथा शत्रु गुरु के साथ इसका समसप्तक योग भी बन रहा है। मंगल-शनि क्रूर ग्रहों की अष्टम भाव स्थितिवश आतंकवाद के पोषक देश तथा संगठन विविध प्रकार के नियमों एवं पाबंदियों के बाद गुप्त रूप से आतंकवादियों एवं आतंक का समर्थन व पोषण करते रहेंगे। आतंवाद का दानव स्वयं इन मुस्लिम देशों के लिए ही नहीं बल्कि सम्पूर्ण मानवजाति की सुरक्षा के लिए एक चुनौति बन कर उभरेगा। आतंकजन्य घटनाएं भौगोलिक, सामाजिक, राजनैतिक एवं आर्थिक स्तर पर विश्व को उद्वेलित करेंगी। अमेरिका, फ्रांस, ब्रिटेन आदि विकसित देश इनका राजनीतिक एवं सैन्य प्रतिकार करेंगे किन्तु आतंकवादी तत्त्वों की देशघाती मानसिकता के कारण सभ्य समाज और मानव को मज़हबी जुनून से संयुक्त कट्टरवाद डंसता रहेगा। भारत, मुस्लिम राष्ट्रों, यूरोप, संयुक्त राष्ट्र संघ आदि राष्ट्रों में विध्वंसक आतंकी घटनाएँ व भीषण दुर्घटनाओं से जन-धन की भारी हानि होने की सम्भावना है। तृतीय भाव में राहु की स्थिति तथा मंगल की इस पर विशेष नीच दृष्टि होने से तेल उत्पादक अधिकांश मुस्लिम देश गठजोड़कर नए सम्बन्ध बनाने में क्रियाशील रहेंगे। विश्वव्यापी आतंकवादी गतिविधियों को दृष्टिगत रखते हुए भारत सहित अनेक राष्ट्रों के अध्यक्ष मिलकर संयुक्त राजनीति तैयार करने के लिए अग्रसर रहेंगे। एकादश भाव मे चन्द्र और बुध की स्थिति होने से विरोधी देश पारस्परिक अन्तर्विरोधी घटनाओं के बावजूद बाह्य तौर पर नए समीकरण एवं संगठन बनाएंगे।

## शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल

गोचर में जब शनि जिस जातक की जन्मराशि से बारहवीं राशि में प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को साढ़ेसाती प्रारम्भ होती है। शनि मध्यमगति से एक राशि में ढाई वर्ष रहता है। वास्तव में जब शनि जातक की राशि पर या उसकी राशि से अग्रिम या पृष्ठस्थ राशियों पर गोचरीय भ्रमण करता है तब जातक पर शनि का शुभ और अशुभ प्रभाव भारी मात्रा में पड़ता है। शनि मध्यममान से एक राशि में अढ़ाई वर्ष रहता है। इस प्रकार जातक की राशि और उसकी राशि से पृष्ठीय तथा अग्रिम निकटस्थ राशियों में शनि स्थिति का प्रभाव अधिकतम साढ़े सात वर्ष तक रहता है। शनि का साढ़ेसात वर्ष तक प्रभाव होने के कारण ही इसे शनि की साढ़ेसाती कहते हैं। संस्कृत में इसे बृहत्-कल्याणी, मराठी में बड़ी पनोति कहते हैं। जन्मराशि से गोचरीय भ्रमण में बारहवां शनि शिर पर, जन्मराशि

का शनि हृदय या छाती पर तथा दूसरा शनि पांवों पर आया हुआ कहा जाता है। इन राशियों का शनि अत्यन्त दुष्ट एवं नीच लोगों से नाना प्रकार का कष्ट-पीड़ा एवं क्लेशदायक, पुत्र और पशुओं को पीड़ादायक, वाहनादि की हानि, रोग, मृत्यु, विदेशगमन, धन समृद्धि का विनाश, पति-पत्नी के परस्पर सुख का अभाव, राजभय, बन्धन और अन्यसुखों का अभाव करने वाला होता है।

**द्वादशे जन्मगे राशौ द्वितीये च शनैश्चरः ।**
**सार्धानि सप्तवर्षाणि तदा दुःखैः युतो भवेत् ॥**

शनि ग्रह जब जिस जातक की जन्मराशि से चौथी या आठवीं राशि में गोचरीय भ्रमण से प्रवेश करता है तब तत्सम्बन्धी जातक को शनि की क्रमशः चतुर्थस्थ एवं अष्टमस्थ ढैय्या प्रारम्भ होती है। इस प्रकार की शनि स्थिति का अशुभ प्रभाव भी जातक पर भारी मात्रा में पड़ता है। संस्कृत में इसे लघुकल्याणी तथा गुजराती व मराठी में छोटी पनोति कहते हैं। राशि से चौथी एवं आठवीं राशि में गोचरीयभ्रमण करने वाला शनि व्याधि, रोग, कष्ट, दुःख, पीड़ा, परेशानी, मृत्यु, अग्नि और शस्त्रभय, प्रदेशगमन, क्लेश एवं चिन्ता तथा भाई-बन्धुओं के साथ विरोध उत्पन्न करने वाला होता है।

**लधुकल्याणी प्रददाति वै रविसुतोः राशे चतुर्थाष्टमे,**
**व्याधिं बन्धुविरोधं विदेशगमनं, क्लेशं च चिन्ताधिकम् ॥**

शास्त्रों में तथा लोकव्यवहार में शनि की साढ़ेसाती एवं ढैय्या का फल बहुत ही दुःखदायक एवं अनिष्टकारी माना गया है परन्तु यह सत्य नहीं है। शनि जातक की जन्मकुण्डली में अपनी विशेष स्थिति, दृष्टि, युति एवं अन्य ग्रहों से सम्बन्ध के आधार पर ही अच्छा और बुरा फल देता है।

जातक की जन्मकुण्डली में शनि और चन्द्रमा यदि पापयुक्त, पापदृष्ट या पापकर्त्री योग में न हों तथा शनि अपनी मित्रराशि, स्वराशि मूलत्रिकोण राशि या उच्चराशि का होकर प्रशस्त ३, ६, ११ भावों में स्थित हो तथा उसकी महादशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर्दशा, गोचर एवं अन्य शुभ योगकारक ग्रहों के आधर पर श्रेष्ठ समय चल रहा हो तो साढ़ेसाती एवं ढैय्या का अशुभ एवं अनिष्टकारी प्रभाव या तो होता ही नहीं है या बिल्कुल न्यूनतम होता है। शनि केन्द्रेश, त्रिकोणेश आदि के आधार पर शुभ या राजयोग कारक होकर शुभ भावों में स्थित हो तथा उसका अन्य उच्चादि राशियों में स्थित राजयोग कारक शुभ एवं मित्र ग्रहों से शुभ सम्बन्ध हो तथा गोचर में भी शुभप्रभाव युक्त हो तो साढ़ेसाती या ढैय्या जातक को विपुल धन-धान्य, राजसी सुख एवं मान-सम्मान, ख्याति, पद-प्रतिष्ठा, वैभव सब कुछ प्रदान करने वाली होती है।

गत वर्ष 26 अक्टूबर 2017 ई. से धनु राशि में संचरणशील शनिदेव सम्पूर्ण नव सम्वत्सर 2075 में (18 मार्च, 2018 ई. से 5 अप्रैल 2019 ई. तक) 'धनु' राशि में ही संचार करेंगे यह शनिदेव 26 अक्टूबर 2017 ई. से 17 अप्रैल 2018 ई. तक मार्गी गति से, 18 अप्रैल 2018 ई. से 5 सितम्बर 2018 ई. तक वक्री गति से तथा 6 सितम्बर, 2018 ई. से सम्वत् समाप्ति पर्यन्त निरंतर मार्गी गती से धनु राशि में ही संचार करेंगे। इस प्राकर सम्पूर्ण नवीन सम्वत् 2075 में शनिदेव की गोचरीय स्थिति 'धनु' राशि में ही रहेगी।

नवीन सम्वत् 2075 शनिदेव की गोचरीय स्थिति धनु राशि में होने से वृश्चिक, धनु और मकर राशि वाले जातकों पर शनिदेव की साढ़ेसाती का शुभाशुभ प्रभाव पड़ेगा। कन्या राशि वाले जातकों पर चतुर्थस्थ ढैय्या का शुभाशुभ प्रभाव तथा वृष राशि वाले जातकों पर अष्टमस्थ ढैय्या का शुभाशुभ

प्रभाव रहेगा।

परन्तु शनि साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या के शुभाशुभ प्रभाव की मात्रा जातक की जन्मकुण्डली में शनि की स्थिति पर निर्भर होती है। यदि जन्मकुण्डली में शनि नीच राशि, शत्रुराशि, अस्त, वक्री, पापाक्रान्त, पाप ग्रहों से युत या दृष्ट हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या का बुरा प्रभाव जातक पर अधिकतम होगा, इसके विपरीत यदि जन्मकुण्डली में शनि अपनी उच्च राशि, मूलत्रिकोण राशि, स्वराशि, मित्रराशि, मार्गी, शुभाक्रान्त, शुभग्रहों से युत या दृष्ट आदि शुभ स्थिति में हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या का अशुभ प्रभाव जातक पर नहीं पड़ेगा या न्यूनतम ही पड़ेगा किन्तु यदि शनि योगकारक आदि होकर षोडशवर्ग, अष्टकवर्ग एवं षड्बल आदि के आधार पर बली सिद्ध हो तो शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या में जातक को अप्रत्याशित सफलता और सम्पन्नता आदि अनेक शुभफलों की प्राप्ति होती है। जिन जातकों की जन्मकुण्डली में शनि पाप स्थिति या सम्बन्ध में होता है उन्हें शनि की साढ़ेसाती एवं ढ़ैय्या में मानसिक व्यथा, रोग-पीड़ा, दु:ख-कष्ट, गृह-क्लेश, चोर-भय, अग्निभय, जलभय, राजभय, राजदण्ड, पदच्युति एवं अवनति आदि अशुभफलों की प्राप्ति होती है।

शनि के अशुभ प्रभाव से बचने के लिए शास्त्रों में प्रतिपादित उपायों को विधिपूर्वक सम्पन्न करने या करवाने से निश्चित रुप से लाभ होता है।

(१) शनिवासरी अमावस्या को सायंकाल में सूर्यास्त के बाद शनि पूजन, मन्त्र जाप एवं स्तोत्र पाठ करना चाहिए।

(२) प्रत्येक शनिवार को सायंकाल में शनि के बीजमन्त्रों, पौराणिक मन्त्रों या वैदिक मन्त्रों का संकल्पपूर्वक जाप करना चाहिए।

(३) शनिवार को सुन्दरकाण्ड का पाठ करना या सुनना चाहिए।

(४) शनिवार सायंकाल को पीपल वृक्ष के पास या शनि मन्दिर में तेल का दीपक जलाना चाहिए।

(५) प्रतिदिन या शनिवार को प्रात:काल में भगवान शिव का पूजन करके, पीपल वृक्ष के समीप शनि स्तोत्र का पाठ करके कच्ची लस्सी में काले तिल डालकर वृक्षमूल में लस्सी चढ़ानी चाहिए।

(६) शनिवार का व्रत रखना चाहिए।

(७) काले घोड़े की नाल या नाव के तल में लगी हुई कील से निर्मित अँगूठी या शनियन्त्र या नीलम रत्न जड़ित मुद्रिका को विधिपूर्वक शुभ मुहूर्त में निर्माण करवाकर शुभमुहूर्त में शनिवार को विधियुक्त पूजा करके धारण करना चाहिए।

(८) शनिवार को बन्दरों को गुड़ और चना खिलाना चाहिए।

(९) शनिवार को पक्षियों को सप्तधान्य डालना श्रेयस्कर है।

(१०) शनिवार को सप्तधान्यादि का या काले पदार्थों, काले वस्त्रों आदि का दान करना चाहिए।

(११) शनि साढ़ेसाती, ढैय्या एवं शनि पाया के अधिकतम अशुभ फल की शान्ति के लिए बीज मन्त्रों, वैदिक मन्त्रों या महामृत्युञ्जय आदि मन्त्रों का पर्याप्त संख्या में जाप एवं हवन करना चाहिए।

(१२) छायापात्र दान, तुलादान, भूदान, स्वर्णदान आदि का दान करना चाहिए।

(१३) तेल में मुख देखकर उस तेल में उड़द की दाल के नानाविध मीठे और नमकीन पक्वान्न बनाकर गरीबों, मजदूरों, कुष्ठरोगियों आदि को खिलाने

चाहिए, इसके अतिरिक्त काले कुत्ते, भैंसे या साँड आदि को खिलाना भी श्रेयस्कर रहेग। उपरोक्त उपायों को किसी विशेष शुभ-मुहूर्त में शनिवार से प्रारम्भ करके प्रतिदिन या प्रत्येक शनिवार को करना चाहिए। विशेष उपायों को शनैश्चरी अमावस्या को करना या करवाना चाहिए। किसी भी उपाय को करने से निश्चित रूप से शनि-जनित अरिष्टों की शान्ति होती है।

**आय व्यय चक्र द्वारा शुभाशुभ फल -**

संवत् में लाभ-हानि का ज्ञान करने हेतु आय-व्यय चक्र -

**आय-व्यय चक्र ( विंशोत्तरी मतानुसार )**

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आय | १४ | ०८ | १४ | ०८ | ११ | १४ | ०८ | १४ | ११ | ०५ | ०५ | ११ |
| व्यय | ११ | ०५ | ०२ | १४ | ११ | ०२ | ०५ | ११ | ०२ | ०५ | ०५ | ०२ |

आगामी सम्वत्सर में जातक से सम्बन्धित शुभाशुभ फल ज्ञात करने हेतु आय-व्यय बोधक चक्र में जातक की राशि के लाभ-हानि अंकों के योग में से एक घटाकर शेष को ८ से भाग दें। भाग देने पर यदि शेष, १, २, ६, ७ बचे तो अभीष्ट सम्वत् में जातक को उत्तम लाभ होगा। शेष ३, ४, ५ या ८ हो तो लाभ से अधिक व्यय होने से परेशानियाँ बढ़ती हैं। अर्थात् शेष ०१ में लाभ, ०२ में सौख्य, ०३ में क्लेश, ०४ में रोग, ०५ में मिथ्या अपवाद, ०६ में सम्मान, ०७ में विजय, ०८ या ० में हानि समझनी चाहिए।

यथोक्तम् -

**लाभव्ययौ समौ कृत्वा एकहीनं तु कारयेत्।**
**अष्टभिस्तु हरेद्भागं शेषाङ्के फलमाविशेत्॥**
**लाभं सौख्यं तथा क्लेशं रोगं लोकापवावनम्।**
**सम्मानं विजयं हानिं कथितं पूर्वसूरिभिः॥**

## राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों द्वारा लाभ-व्यय ज्ञान -

संवत् में जिस जातक से सम्बन्धित लाभ-व्यय ज्ञान अपेक्षित हो सर्वप्रथम उस जातक की राशि स्वामी के ध्रुवाङ्कों में अभीष्ट वर्ष के राजा के ध्रुवाङ्कों को जोड़ देते हैं। योगफल को 3 से गुणाकर, गुणनफल में 5 जोड़कर 15 से भाग देने पर जो शेष बचे वह लाभ होता है। लब्धि को 3 से गुणा करने पर गुणनफल में 5 जोड़ने तथा योगफल में 15 से भाग देने पर जो शेष रहे वह खर्च जानना चाहिए। सम्वत् 2075 में मेषादि द्वादश राशियों के जातकों हेतु लाभ-हानि की मात्रा का समानुपातीय ज्ञान ध्रुवाङ्क चक्र द्वारा स्पष्ट है।

लाभ-हानि चक्र (ध्रुवाङ्कों के आधार पर)

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लाभ | ०२ | ११ | १४ | ०८ | ११ | १४ | ११ | ०२ | ०५ | ०८ | ०८ | ०५ |
| हानि | १४ | ०५ | ०२ | ०२ | ११ | ०२ | ०५ | १४ | ०५ | १४ | १४ | ०५ |

**इतीवं वत्सरफलं वत्सरावि - तिथौ शुभम् ।**
**यः श्रृणोति नरो भक्त्या स सुखी वत्सरं भवेत्॥**

**प्रो. विनोद कुमार शर्मा**
**आचार्य, ज्योतिष-विभाग**

# वि० संवत् २०७५ सन् २०१८-२०१९ ई० में मेषादि द्वादश राशियों का मासिक-फल

**मेष (ARIES) चु, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ ।**

यह वर्ष आपके लिए अनुकूल फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में राशि पर भाग्येश गुरु की पूर्ण दृष्टि रहने से व्यवसाय मे लाभ, उत्साह एवं पराक्रम में वृद्धि रहेगी। शत्रु पक्ष निर्बल रहेगा, धर्म कर्म में रूचि रहेगी, धार्मिक व सामाजिक कार्यो से यश व मान सम्मान बढ़ेगा। १३ अप्रैल से १४ मई तक इस राशि पर सूर्य स्वोच्च का रहेगा, अत: कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में उन्नति होगी, नवीन रोजगारों के अवसर प्राप्त होंगे, विभिन्न संसाधनों से धनागम, प्रतिष्ठित उच्च वर्ग के लोगों से सम्पर्क के कारण मान-सम्मान, कार्य व्यापार में वृद्धि व उच्च शिक्षा प्राति का मार्ग प्रशस्त होगा। छात्र वर्ग को प्रतियोगिता व परीक्षाओं में सफलता प्राप्त होगी। वर्षान्त में २५ दिसम्बर से ६ फरवरी तक का समय उतार-चढ़ाव भरा होगा। शत्रु से संघर्ष बढ़ेगा। स्त्री का स्वास्थ्य भी नरम रहेगा। अनावश्यक यात्राओं से व्यय की मात्रा बढ़ेगी, तत्पश्चात् समय अनुकूल फल देने वाला है। कार्यक्षेत्र एवं व्यवसाय से धनलाभ में वृद्धि होगी। अरिष्ट शन्ति एवं शुभफल प्राप्ति हेतु हनुमदुपासना श्रेयस्कर है।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय अपके लिए अनुकूल फलदायक रहेगा राशीश मंगल कर्मेश शनि के साथ युक्त रहेगा, भाग्येश गुरु से राशि संपूर्ण वर्ष दृष्ट रहेगी, अत: भाग्य की प्रबलता से लाभ के अवसर बढ़ेगें, लम्बित कार्य को सम्पन्न करने में सफलता प्राप्त होगी। व्यवसाय संबंधी लाभकारी नवीन योजनाओं को क्रियान्वित करने में सफल होंगे। उच्चस्थ सूर्य के शुभ ग्रह गुरु से दृष्ट होने से मान सम्मान में वृद्धि व प्रतिष्ठित लोगो से सम्पर्क बढ़ेगें। १८,१९,२६,२७,२८ मार्च ४,५,१४,२२,२३,२४ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल फलदायक रहेगा। ६ मई से ७ नवम्बर तक राशीश मंगल अपनी उच्च राशि में राशि से दशम स्थान में रहेगा, अत: कार्य क्षेत्र में उत्तम लाभ, धनागम, सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। समाज में मान सम्मान, प्रतिष्ठा व यशप्राप्ति होगी। राशि पर वक्री भाग्येश की पूर्ण दृष्टि होने के पश्चात भी उन्नति व कार्यक्षेत्र में सफलता मिलेगी, यदा-कदा धनागम के मार्ग अवरूद्ध होगें, लेकिन अन्ततोगत्वा कार्य पूर्ति से प्रसन्नता व शान्ति का वातारवण रहेगा। २,३,११,१२,१३,१९,२०,२१, २८,२९,३० मई ७,८,९,१६,१७,२४,२५,२६ जून ४,५,६,१३,१४,१५, २२,२३ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। राशीश मंगल राशि से दशम स्थान में अपनी उच्च राशि मकर पर वक्री रहेगा अत: कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में लाभप्राप्ति किञ्चित लम्बित रहेगी। गृहनिर्माण की गति मन्द रहेगी, आकस्मिक कठिनाईयाँ उत्पन्न हो सकती है, छात्र वर्ग के लिए प्रतियोगिताओं के परिणाम किञ्चित विलम्ब से प्राप्त होगें किन्तु सामाजिक मान-सम्मान व प्रतिष्ठा में कोई कमी नहीं होगी।। राशीश के मार्गी होते ही अनायास लाभ प्राप्ति होगी। १,२,३,१०,११,१८,१९, २८,२९,३० अगस्त एवं ६,७,१४,१५,१६,२४,२५ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में विस्तार की योजनाएं कार्यान्वित होंगी, नवीन गृह व कार्यालय के सुख का भी अवसर प्राप्त होगा। समाज में मान सम्मान व प्रतिष्ठा मे निरन्तर वृद्धि होगी, राजनीति के क्षेत्र में भी सफलता के योग बनेंगे, ज्येष्ठ भ्राता व पिता के सहयोग से कार्यक्षेत्र व व्यापार मे उन्नति के उत्तम अवसर प्राप्त होंगे। भूमि, भवन, जायदाद में द्रव्यनिवेश हो सकता है। परिवार मे शान्ति व प्रसन्नता का वातावरण रहेगा। ३,४,५,१२,१३,२१, २२,२३,३१ अक्टूबर एवं ८,९,१०,१८,१९,२० नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल फलदायक रहेगा। राशीश मंगल राशि से एकादश स्थान में कुम्भ राशि पर रहेगा। राशि एवं कर्मेश-एकादशेश शनि के भाग्य स्थान में स्थित होने व भाग्येश गुरु के सप्तम स्थान से पूर्ण दृष्टि से दृष्ट होने से भाग्य पूर्ण रूप में कार्य क्षेत्र व्यवसाय में उन्नति व आशातीत सफलता प्रदान करेगा। समाज में मान सम्मान व यश में वृद्धि होगी वर्षो से लम्बित मनोकामनाएं पूर्ण होगी। २७,२८ नवम्बर ५,६,७,१५, १६,२४,२५ दिसम्बर एवं २,३,११,१२,१३,२०,२१ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण पक्ष ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहगा। पूर्वार्ध में राशीश मंगल के राशि से द्वादश स्थान में होने के कारण व्यय संबंधी समस्याएं रहेगी, आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा, देनदारी व ऋणनिवृति की चिन्ता रहेगी। स्वास्थ्य भी थोड़ा नरम रहेगा, किन्तु समय के उत्तरार्ध में समस्याओं से छुटकारा मिल जाएगा, धनागम की स्थिति सुदृढ़ होगी एवं ऋणनिवृति से प्रसन्नता व शान्ति प्राप्त होगी। घर में धार्मिक व मांगलिक अनुष्ठानों में वृद्धि रहेगी। २२,२९,३० जनवरी ८,९,१०,१७,१८,२५, २६,२७ फरवरी ७,८, ९,१६,१७,१८,२५, २६ मार्च एवं ३,४,५ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

## वृष (TAURUS) इ, उ, ए, ओ, व, वि, वू, वे, वो ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। संपूर्ण वर्ष भाग्येश-कर्मेश शनि राशि से अष्टम स्थान में स्थित रहेगा अतः कार्य क्षेत्र, व्यवसाय में कठिनाईयाँ बढ़ेगी, भाग्य के भी निरन्तर साथ न देने के कारण मन विचलित रहेगा। वर्षारम्भ में धन संबंधी समस्याओं से सामना होगा। ऋण लेकर ही आय-व्यय के संतुलन को व्यवस्थित कर सकेंगे। १३ अप्रैल से १४ मई तक सूर्य अपनी उच्च राशि में रहेंगे इस समय भूमि-भवन-वाहनादि में पूँजीनिवेश का सुअवसर प्राप्त होगा। अगस्त मास में संतान पक्ष से कष्ट रहेगा। वर्षान्त में स्त्री पक्ष से मन-मुटाव व अकारण मतभेद रहेगें। स्वास्थ्य भी नरम रहेगा। कफ-पित दोषो से गला खराब, टॉंसिल, साईनस, अम्लाधिक्य व त्वचा सम्बन्धी रोगो से ग्रस्त रहेंगे। संक्रमण व ज्वरादि रोगो के कारण कार्य क्षेत्र भी प्रभावित होगा, संघर्ष के साथ अल्प सफलता से मन खिन्न रहेगा। १५ मई से १० जून तक राशीश पर शनि की पूर्ण दृष्टि होने से चिन्ता, पारिवारिक अशान्ति, मित्रों व सहकर्मियों से मन-मुटाव, गुप्त रोग, शत्रुविवाद में अनावश्यक धनक्षय से सामना हो सकता है। अनिष्ट शान्ति हेतु शनि का तुला दान, छाया दान एवं हनुमान की उपासना क्षेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। राशीश शुक्र के व्यय भाव में रहने के कारण कफ, खाँसी, आलस्य, शारीरिक शिथिलता रहेगी। व्यर्थ दौड़-धूप एवं अनावश्यक खर्च से मानसिक तनाव भी हो सकता है। पति/पत्नी से मत-भेद व मातृपक्ष से अशान्ति रहेगी।

व्यवसायिक दृष्टि से समय अनुकूल रहेगा, यदा-कदा बाधाएँ आ सकती है परन्तु उनका समाधान हो कर परिणाम अनुकूल ही रहेगा, निवेश के लिए समय उत्तम है। २०,२१,२८,२९,३० मार्च एवं ६,७,८,१६,१७,२५,२६,३० अप्रैल आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

राशि स्वामी शुक्र के अपनी राशि में आ जाने के कारण स्वास्थ्य उत्तम रहेगा, तनाव व चिन्ता में न्यूनता आएगी। आत्म केन्द्रित हो जाने के कारण पारिवार-कुटुम्ब में सुख-दुख का उतार चढ़ाव न्यूनाधिक रूप में बना रहेगा। कार्य क्षेत्र में विस्तार की योजनाएँ क्रियान्वित होगीं धनागम से मन प्रसन्न रहेगा। उत्तरार्द्ध में भ्रातृपक्ष से अनबन व मनमुटाव रहेगा। अविश्वास की स्थिति उत्पन्न होगी एवं पैतृक सम्पत्ति में अंश प्राप्ति होगी। मातृपक्ष से असंतुष्टि रहेगी। भवन, भूमि-वाहन का सौख्य प्राप्त होगा। ३,४,५,१३,१४,१५,२१,२२,२३,३०,३१ मई १,१०,११,१८,१९,२८,२९ जून एवं ७,८,९,१५,१६,२४,२५,२६ जुलाई आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में संतान पक्ष की उच्चशिक्षा व उन्नति से मन प्रसन्न रहेगा। कार्य क्षेत्र व व्यापार में संतान के सहयोग से विस्तार के सुअवसर प्राप्त होंगे। उत्तरार्द्ध में कार्यक्षेत्र में साझेदारी के अवसर बनेंगे, सूझ-बूझ से व्यवसायिक उन्नति की संभावनाओं के द्वार खुल सकते है। स्वास्थ्य सम्बन्धी समस्याएँ यदा-कदा आ सकती है, किन्तु अन्त में स्वास्थ्य उत्तम ही रहेगा। ३,४,५,११,१२,१३,२०,२१,२२,३१ अगस्त एवं १,२,९,१७,१८,१९ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा। पूर्वार्ध में स्वास्थ्य थोड़ा नरम रहेगा टोंसिल, गला खराब, मुख मे छाले, अमलाधिक्य, संक्रमण आदि रोगो से प्रतिरक्षा आवश्यक होगी। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में आशातीत सफलता नही मिलेगी। ९ अक्टूबर से २३ नवम्बर तक राशीश शुक्र के वक्री होने से फल प्रदान करने में शुक्र उदासीन रहेगा। पूवार्द्ध में पति/पत्नी से अनबन, अकारण कलह से मन खिन्न रहेगा। युवा वर्ग में विवाह के इच्छुक युवाओं को बाधाओं व विलम्ब का सामना करना पड़ सकता है। २७,२८ सितम्बर ५,६,७,१४,१५,१६,२४,२५,२६ अक्टूबर एवं २,३,१०,११,१२,२१,२२ नवम्बर आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध मे स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। संक्रमण, ज्वर, कफ खांसी आदि रोगो से प्रतिरक्षा आवश्यक होगी। नौकरी पेशा वर्ग के लिए समय कठिनाई भरा रहेगा। आय के साधनों में विलम्ब एवं अवरोध रह सकता है, किन्तु आय के साधन बनें रहेंगे। उत्तरार्द्ध में नवीन रोजगार व कार्यक्षेत्र में विस्तार के अवसर प्राप्त होंगे धनागम से मन प्रसन्न रहेगा। २९,३० नवम्बर ९,१०,१७,१८,१९,२६,२७,२८ दिसम्बर एवं ४,५,६,१४,१५,१६ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ मार्च २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा पूर्वार्ध में कार्य क्षेत्र में विस्तार व नवीन अनुबन्धों का आरम्भ होगा। लाभकारी योजनाओं के क्रियान्वन से मन संतुष्ट रहेगा। यदा-कदा बाधाएँ, समस्याएँ उत्पन्न होगी। किन्तु सूझ-बूझ से उनका समाधान हो जाएगा। उतरार्द्ध में आकस्मिक लाभ व कार्य सिद्धि से हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। भ्रातृ पक्ष से सहयोग व माता-पिता के किए गए पूर्व निवेश का लाभ प्राप्त होगा। २२, २३,२४ जनवरी १,२,१०,१२,१३,१९,२०,२८ फरवरी एवं १,९,१०,११,१८,१९,२०,२७,२८,२९ मार्च के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मिथुन (GEMINI) क, कि, कु, घ, ङ, छ, के, को, ह ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ कार्य क्षेत्र में उन्नति, व्यापार में विस्तार की नवीन योजनाओं के क्रियान्वन से होगी किन्तु २५ मार्च से १६ अप्रैल तक राशीश बुध के वक्री होने से आशातीत सफलता प्राप्त नहीं होगी। भाग्येश-अष्टमेश शनि के राशि से सप्तम स्थान पर संपूर्ण वर्ष रहने के कारण भाग्य वृद्धिकारक तो रहेगी किन्तु कठिन परिश्रम करना पड़ेगा। उपलब्धियाँ भी विशेष रहेगी। सप्तमेश-दशमेश गुरु के राशि से पंचम स्थान में रहने से कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में साझेदारी से लाभप्रद अवसर प्राप्त होंगे। संतान पक्ष की नौकरी व उच्चशिक्षा से मन प्रसन्न रहेगा। उत्तरार्द्ध का समय पूर्वापेक्षा न्यूनफलप्रद रहेगा। पति/पत्नी से अकारण मतभेद, सौहार्द की कमी रहेगी। पति/पत्नी का स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा। कन्धों में पीड़ा, हाथ व उँगलियों में कष्ट, कफ-पित्त-वायु विकार उदर पीड़ा, भोजननली सम्बन्धी समस्याएँ एवं आँतशोध आदि रोगों से प्रतिरक्षा आवश्यक होगी। अरिष्ट परिहार हेतु, हरावस्त्र, साग, मूंग आदि वस्तुओं का दान एवं गणेश-पूजन श्रेयस्कर रहेगा।

### चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में कार्यक्षेत्र व व्यवसाय सम्बन्धी यात्राओं का कार्यक्रम बन सकता है। जिनसे विशेष लाभ अपेक्षित रहेगा। आयात निर्माण व वैदेशिक वस्तु के व्यापार से अच्छे लाभ की संभावना बनेगी। यदा-कदा विघ्न-बाधाएँ भी आएगी किन्तु उनका दमन करने में स्वयं सक्षम रहेंगे। वृथा भ्रमण से लाभ का मार्ग अवरूद्ध व लम्बित होगा, अन्ततोनगत्वा, कार्य सिद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। २१,२२,२३, ३०,३१ मार्च १,८,९,१०,१८,१९,२५,२६ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा पूर्वार्ध में कार्य सिद्धि व वर्षो से लम्बित मनोकामना पूर्ण होगी। आकस्मिक यात्राओं से मनोरथ सिद्ध होंगे, व्यय किञ्चित अधिक होगा किन्तु धन का सदुपयोग होने से संतुष्टि रहेगी। उत्तरार्द्ध में विभिन्न साधनों से आय में वृद्धि होगी भ्रातृ पक्ष का सहयोग रहेगा, पराक्रम में वृद्धि व स्फूर्ति से मन प्रसन्न रहेगा। धन संचय से मनोबल उच्च रहेगा। ६,७,८,१५,१६,१७,२३,२४,२५ मई २, ३, ४, ११, १२, २०, २१, २९,३० जून एवं १,९,१०,११,१७,१९,१९,२७ जुलाई आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे, नवीन रोजगार की योजनाएँ फलीभूत होंगी। भ्रातृ पक्ष से सहयोग रहेगा, पराक्रम में वृद्धि व स्फूर्ति से मनोबल उच्च रहेगा। मनोरंजन के साधनो में वृद्धि, भौतिक सुखों का आनन्द रहेगा। धनागम के मार्गो में वृद्धि से भूमि-भवन-वाहनादि में निवेश लाभकारी रहेगा। परिवार में हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। २८,२९ जुलाई ५,६,७,१३,१४,१५,२६,२७ अगस्त २,३,१०,११,१२,१९,२०,२१ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। भूमि-भवन-वाहन संबंधी कार्यें में रूचि रहेगी। पर्यटन, यात्रादि कार्य क्षेत्रों से लाभ की संभावना प्रबल रहेगी। मित्र बन्धुओं से सहयोग मिलेगा, संतान पक्ष से सुख व संतुष्टि रहेगी, समाज में अग्रणी रहने का बवसर प्राप्त होगा, यश, मान-सम्मान में वृद्धि रहेगी। व्यस्तता बढ़ेगी साथ ही लाभ के परिणाम अनुकूल मिलेगें २९, ३० सितम्बर ७, ८, ९, १६, १७, १८, २६, २७, २८ अक्टूबर एवं ४, ५,१३, १४,१५,२२,२३ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। ज्वर संक्रमण, कफ, खांसी, उदर-विकार से शरीररक्षा आवश्यक रहेगी। नौकरी पेशा वर्ग का स्थानान्तरण सम्भव है किन्तु आय का साधन बना रहेगा। शत्रुपक्ष के प्रतियोगिता के लिए कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में धनागम के मार्ग यदा-कदा लम्बित होंगे, संयम व धैर्य से समय व्यतीत करना होगा। २४ नवम्बर १,२,३,१०, ११, १२, २०, २१, २२, २८, २९, ३० दिसम्बर एवं ६, ७, ८, १६, १७, १८ जनवरी के दिन अपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यापार में यदा-कदा समस्याएं उत्पन्न होगी किन्तु सूझ-बूझ से समाधान भी हो जाएगा। उतरार्द्ध में व्यसनों व अनैतिक मार्गो की और आकर्षण बढ़ेगा अतः आत्म संयम आवश्यक होगा, सामाजिक मान सम्मान पर कोई आंच नहीं आएगी। वर्षान्त में आर्थिक स्थिति में निरन्तर सुधार होगा व परिणाम सुखद व अनुकूल रहेंगे। २४,२५,२६ जनवरी ३,४,५,१३,१४,२१,२२ फरवरी एवं २,३,४,१२,१३,१४,२०,२१,२२,२८,२९,३०मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कर्क (CANCER) हि, हू, हे, हो, डा, डि, डू, डे, डो ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में भाग्येश गुरु राशि से चतुर्थ स्थान में रहेगा अतः भाग्येश प्रबल रहेगा। माता से सौख्य, भूमि भवन वाहनादि से प्रचुर लाभ प्राप्ति होगी, वर्षारम्भ में सूर्य द्वितीयेश होकर दशमी से दशम स्थान में अपनी उच्चावस्था में होगा अतः कार्य क्षेत्र में व्यापार में राज्य पक्ष से लाभ व धन प्राप्ति के सुअवसर प्राप्त होंगे। समुदाय में मान-सम्मान यश प्राप्ति से मन प्रसन्न रहेगा समाज में अग्रणी रहेंगे। सप्तमेश-अष्टमेश शनि राशि से छठे स्थान में रहेगा अतः व्यवसायिक अनुबन्धों, विदेश यात्राओं व पति/पत्नी से सम्बन्धो पर प्रतिकूल प्रभाव दिखाई देगा। साझेदारी में किए गए अनुबन्ध न्यायालयी पचड़ों में उलझा सकते है, मुकदमे इत्यादि की समस्याओं से सामना हो सकता है। पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद अकारण कलह व अलगाव का कारण बन सकते है। उतरार्द्ध में शारीरिक व मानसिक कष्ट रहेगा। गठिया, सायटिका, निमोनिया, क्षयरोग से शरीर की रक्षा आवश्यक होगी अभीष्ट सिद्धि व अनिष्ट परिहार हेतु शनि व हनुमान की उपासना करना श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा पूर्वार्द्ध में कार्य व्यवसाय के क्षेत्र में उत्तम लाभ प्राप्ति होगी, राशि से दशम स्थान में उच्चस्थ, द्वितीयेश सूर्य विशेष शुभ फलदायक रहेगा। समुदाय व समाज में मान सम्मान, यशप्राप्ति होगी। रोजगार की नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होगी। माता का सहयोग, पैतृक संपति का लाभ होगा, भूमि-भवन-वाहनादि में निवेश लाभमार्गो में वृद्धि करेगा। परिवार में हर्ष का वातावरण रहेगा। २४,२५ मार्च १,२,३,११,१२,२०,२१,२७,२८,२९ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फल दायक रहेगा। कार्य क्षेत्र में नए अनुबन्ध होंगे जोकि भविष्य में लाभमार्ग प्रशस्त करेंगे। आयात-निर्यात का कार्य करने वाले वर्ग को किञ्चित कठिनाइयों का सामना करना पड़ा सकता है, व्यापार नीतियों में परिवर्तन के कारण हानि हो सकती है, ऋण लेना पड़ सकता है। पति/पत्नी से मन-मुटाव अकारण असहयोग की स्थिति रहेगी। ९,१०,१७,१८,२६,२७,२८ मई ५,६,७,८,९,१३,१४,१५, २२,२३, २७,२८ जून एवं १,२,३,११,१२,१३,२०,२१ जुलाई के दिन आपके लिए

अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर ई. २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए कष्टदायक रहेगा। आर्थिक स्थिति संघर्षपूर्ण रहेगी। राशि से अष्टमस्थ दशमेश मंगल के वक्री होने से व राशि पर राहु की स्थिति होने के कारण शारीरिक, मानसिक, आर्थिक कष्ट का सामना करना पड़ सकता है एवं राजकीय कार्यो मे रुकावट आ सकती है। पति/पत्नी में परस्पर सौहार्द की न्यूनता व अविश्वास के कारण पारिवारिक वातारवण बोझिल रह सकता है, दाम्पत्य सम्बन्धो में शिथिलता रहेगी। ८,९,१०,१६, १७,२३,२४,२५ अगस्त एवं ३,४,५,१३,१४,२२, २३,२४ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में लाभमार्ग अवरूद्ध रहेंगे, कुछ कार्यो में व्यवधान उत्पन्न होने से मानसिक कष्ट रहेगा, आकस्मिक खर्चो का दबाव बढ़ सकता हैं। वाद-विवाद मुकदमे की परिस्थिति बन सकती है, धैर्य व संयम से कार्य करना श्रेयस्कर रहेगा। परिवार में भ्रातृ पक्ष से असहयोग रहेगा। अल्पकालिक ज्वर व संक्रमण से स्वास्थ्य रक्षा अपेक्षित रहेगी। १०, ११, १२, १९, २०,२१, २८, २९,३० अक्टूबर ६, ७, ८, १६, १७, १८ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नही रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय अपके लिए पूर्वापेक्षा अच्छा रहेगा। भाग्येश गुरु के राशि से चतुर्थ स्थान में रहने से भूमि भवन वाहनादि में निवेश से अच्छे लाभ की प्राप्ति होगी जोकि आकस्मिक खर्चो के दबाव को न्यून कर सकेगी। वर्षो से लम्बित नवीन रोजगार की योजनाएं पुर्नजागृत होगी व आशातीत सफलता मिलेगी। माता के सहयोग से पैतृक संपति मे अंश प्राप्त होगी। भ्रातृ पक्ष से सौहार्द रहेगा। २४,२५,२६ नवम्बर ३,४,५,१३,१४,१५,२२, २३,२४,३०, ३१ दिसम्बर एवं १,९,१०,११,१८, १९,२० जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१८ तक )**

यह समय आपके लिए संतोषदायक रहेगा। व्यवसायिक लाभ में वृद्धि होगी। संतान पक्ष से संतुष्टि रहेगी। विद्यार्थी वर्ग के लिए उच्च शिक्षा व व्यवसायिक पाठ्यक्रमों में उत्तीर्ण होने के शुभ समाचार दायक रहेगा। वर्षो से लम्बित मनोकानाएँ संपूर्ति को प्राप्त होगी। कार्य व्यवसाय में स्थिरता से मन प्रसन्न रहेगा। घर-परिवार मे मांगलिक कार्यो का आयोजन होगा। २७, २८ जनवरी ५,६,७,१५,१६,१७,२३,२४,२५ फरवरी ४,५,६, १४,१५,१६,२३,२४,२७,२८ मार्च एवं १,२,३ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

## सिंह (LEO) म, मि, मू, मे, मो, टा, टा, टू, टे ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा संपूर्ण वर्ष षष्ठेश-सप्तमेश शनि राशि से पंचम स्थान मे स्थित रहेगा अतः संतान पक्ष के लिए यह समय उतार-चढ़ाव का रहेगा। उच्च शिक्षा प्राप्ति में रुकावटे व कठिनाईयाँ आएगी, सभी कार्य विलम्ब से होने के कारण मन खिन्न रहेगा। पंचमेश-अष्टमेश गुरु राशि से तृतीय स्थान में रहेगा अतः पराक्रम व सक्रियता में संतुलन नहीं बन पायेगा। वर्षारम्भ में सूर्य अपनी उच्च राशि में भाग्य स्थान में स्थित रहेगा अतः राज्य सरकार व उच्चाधिकारियों से सम्पर्क बढ़ेगा व लम्बित कार्य सिद्ध होंगे रोजगार-व्यवसाय की नवीन योजनाएं क्रियान्वित होंगी। लाभ मार्ग प्रशस्त होंगे धनागम से मन संतुष्ट रहेगा। १४ जुलाई से सूर्य राशि से व्यय स्थान में रहेगा अतः वृथा भ्रमण, अपव्यय, शरीरिक शिथिलता से कष्ट रहेगा। सूझ-बूझ व संयम से आय-व्यय के संतुलन को व्यवस्थित किया जा सकता है। अगस्त में सूर्य के अपनी राशि पर रहने से स्वास्थ्य लाभ व स्फूर्ति रहेगी। संतान पक्ष व

भ्रातृपक्ष के कष्ट परिहार हेतु आदित्य स्त्रोत का पाठ व सूर्य को ताम्रपात्र में जलार्पण श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा, राशीश अपनी उच्च राशि में भाग्य स्थान पर स्थित होगा अतः शारीरिक सौख्य, स्फूर्ति व हर्षदायक समय रहेगा। भाग्य से अनेक लाभ मार्ग प्रशस्त होंगे, भ्रातृ पक्ष से सहयोग व पराक्रम में वृद्धि रहेगी। अनेक वर्षो से लम्बित मनोकामनाएँ व कार्यसिद्धि होगी। तीर्थाटन, शोभायात्रा, धार्मिक स्थलों के दर्शन का सौभाग्य प्राप्त होगा। समीप दूर की यात्राएँ लाभदायक रहेगी। १८,१९,२६, २७,२८ मार्च ४,५,१४,२२,२३,२४ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फल दायक रहेगा, राज्य व उच्चपदस्थ अधिकारियों से धनिष्ठता व सम्पर्क के सुअवसर प्राप्त होंगे, उनके सहयोग से कार्य क्षेत्र व्यवसाय में उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे वर्षो से लम्बित नवीन रोजगार की योजना सफलता पूर्वक क्रियान्वित होगी। लाभ प्राप्ति, उन्नति व धनागम से मन प्रसन्न रहेगा। समुदाय में मान सम्मान, यश व पद प्राप्त होने से मनोबल उच्च रहेगा। २,३,११,१२,१३,१९,२०,२१, २८,२९,३० मई ७,८,९,१६,१७,२४,२५,२६ जून ४,५,६,१३,१४,१५, २२,२३ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा, पूर्वार्ध में राशीश के द्वादश स्थान में होने से शरीर अस्वस्थ रहेगा, उच्च अथवा निम्न रक्तचाप से मन व्यथित रहेगा, अस्थायी संक्रमण एवं ज्वरादि का कष्ट रहेगा। उत्तरार्द्ध में स्वास्थ्य लाभ होगा। आय-व्यय संतुलन व्यवस्थित होगा, धनागम के मार्ग खुलेंगे, अवरोध दूर होकर कार्यक्षेत्र व्यवसाय से उत्तम लाभ व धन संचय होगा। परिवार में हर्षोल्लास का वातावरण होगा। १,२,३,१०,११,१८,१९,२८,३० अगस्त एवं ६,७,१४,१५,१६,२४,२५ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा, कार्यक्षेत्र व्यवसाय में सफलता मिलेगी, नवीन रोजगार की योजनाएं क्रियान्वित होगी। धनागम के मार्ग उन्नतिदायक रहेंगे, धन संचय से आत्म संतुष्टि रहेगी। मनोबल बढ़ेगा। घर परिवार में सुख सुविधाओं में, वृद्धि होगी। भूमि, भवन, वाहन का लाभ होगा। पैतृक संपत्ति में अंश प्राप्ति के लिए भ्रातृ पक्ष से वैचारिक मतभेद रहेगा। किन्तु बाद में समस्या सुलझ जाएगी। ३,४,५,१२,१३,२१, २२,२३,३१ अक्टूबर एवं ८,९,१०,१८,१९,२० नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। भूमि-भवन-वाहन में पूँजी निवेश से उत्तम फल की प्राप्ति होगी। मातृ पक्ष से सहयोग रहेगा। यदा-कदा पति/पत्नि से अकारण अनबन हो सकता है किन्तु दाम्पत्य जीवन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ेगा। समाज व राजनीति में यश व प्रतिष्ठा प्राप्त होगी, समुदाय में अग्रणी होने से मान सम्मान में वृद्धि होगी। भ्रातृ पक्ष के सहयोग से पूँजी-निवेश से धनागम के मार्ग प्रशस्त होंगे। २७,२८ नवम्बर ५,६,७, १५,१६,२४,२५ दिसम्बर एवं २,३,११,१२,१३,२०,२१ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ तक )**

यह समय आपके लिए अपेक्षाकृत संघर्ष का रहेगा। संतान पक्ष से असंतुष्टि रहेगी। पिता-पुत्र से वैचारिक मतभेद व असहयोग रहेगा। सरकारी

सेवारत वर्ग के लिए अधिकारियों से मतभेद व असहयोग रहेगा। स्थानांतरण एवं प्रोन्नति में विलम्ब से मन खिन्न रहेगा। पति/पत्नी से अकारण कलह व वाद-विवाद की स्थिति रहेगी। २२,२३,२४ जनवरी १,२,१०,१२,१३,१९, २०,२८ फरवरी एवं १,९,१०,११, १८,१९,२०,२७, २८,२९ मार्च के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कन्या (VIRGO) टो, पा, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्ष भर धनु राशि पर शनि के राशि से चतुर्थ स्थान पर विराजमान रहने से मातृ पक्ष से असहयोग रहेगा। नौकरी पेशा लोगों के लिए नौकरी में परिवर्तन स्थानान्तरण, परदेश गमन, मित्र-बन्धुओं से अकारण वैमनस्य आदि समस्याओं का सामना करना पड़ेगा तथापि भूमि भवन-वाहनादि का सुख किञ्चित अड़चनों के बाद भी प्राप्त होगा। पैतृक संपत्ति में अंश प्राप्ति के लिए संघर्ष करना पड़ेगा यदा-कदा दंत, नख, गठिया, सन्धिपीड़ा, दमादि श्वसन सम्बन्धी रोग, से त्रस्त रहेंगे। कफ-पित्त-वायु विकारो से शरीर की रक्षा आवश्यक होगी। चतुर्थेश-सप्तमेश गुरु के राशि से छठे स्थान में होने से कार्य-व्यवसाय में आशातीत सफलता मिलेगी। साझेदारी में किए गए व्यापार से लाभ के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे। भाईयों का सहयोग सराहनीय रहेगा। सितम्बर मास में व्यय का दबाव विशेष रुप से कष्टदायक रहेगा। व्यापारिक अस्थिरता एवं परिवारिक अशान्ति की आशंका रहेगी, धनहानि तथा वृथाभ्रमण से मन खिन्न रहेगा। अनिष्ट निवृत्ति के लिए हनुमदुपासना व गणेश अर्चना श्रेयस्कर रहेगी।

### चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। राशि से सप्तम स्थान में स्थित राशीश बुध की, राशि पर पूर्ण दृष्टि होने के कारण कार्यक्षेत्र, व्यवसाय में विभिन्न मार्गो से धनागम के स्त्रोत खुलेंगे। लेकिन २५ मार्च से १६ अप्रैल तक राशीश बुध के वक्री होने से कार्यक्षेत्र में सफलता-असफलता की स्थिति बनी रहेगी। व्यापार में साझेदारों के साथ संतुलन बनाए रखने में सफल रहेंगे। समय के उत्तरार्द्ध में व्यापार में कड़ी प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा। २०,२१,२८,२९,३० मार्च एवं ६,७, ८,१६,१७,२५,२६,३० अप्रैल आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। १२ मई से राशीश बुध राशि से अष्टम स्थान में प्रवेश करेगा अत: कार्य-व्यवसाय संबंधी समस्याएँ उत्पन्न होगी, कठिन प्रतिस्पर्धा से लाभांश में न्यूनता रहेगी, किन्तु द्वितीय स्थान से गुरु की पूर्ण दृष्टि से धनागम के मार्ग बने रहेंगे। उत्तरार्द्ध में भाग्य बली रहेगा। रोजगार के विस्तार की नवीन योजनाएँ क्रियान्वित होगी, कार्यक्षेत्र में लाभ व उन्नति से मन प्रफुल्लित रहेगा। ३,४,५,१३, १४,१५, २१,२२,२३,३०,३१ मई १,१०,११,१८,१९,२८,२९ जून एवं ७, ८,९, १५,१६,२४,२५,२६ जुलाई आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। कार्यव्यवसाय एवं कार्यक्षेत्र में चल रहे उन्नति के प्रयासों को गति मिलेगी यदा-कदा कठिनाईयों का सामना भी करना पड़ेगा। किन्तु धन-लाभ के अनेक सुअवसर प्राप्त होंगे। वर्षो से लम्बित मनोकामनाएं पूर्ण होगी, भौतिक संसाधनो का सौख्य प्राप्त होगा। संतान पक्ष से संतुष्टि मिलेगी। विद्या व अध्यात्म के क्षेत्र में सफलता मिलेगी। सामाजिक मान-सम्मान, प्रतिष्ठा का लाभ प्राप्त होने से मन प्रसन्न रहेगा। ३,४,५,११,१२,१३, २०,२१,२२,३१ अगस्त एवं १,२,९,१७,१८,१९ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )

यह यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में

आकस्मिक खर्चो, भौतिक संसाधनों के क्रय व मनोरंजन के आयामों पर व्यय से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। उत्तरार्द्ध में स्थिति परिवर्तित होगी कुशलता से व्यय के दवाव को नियंत्रित कर लेंगे। उत्तरार्ध में बाधाएँ पार कर कार्य क्षेत्र में आशातीत सफलता मिलेगी धनागम के विभिन्न मार्ग प्रशस्त होंगें एवं आर्थिक स्थिति सुदृढ़ होगी। धन संचय से मनोबल उच्च रहेगा। २७,२८ सितम्बर ५,६,७,१४,१५,१६,२४,२५,२६ अक्टूबर एवं २,३,१०, ११,१२,२१,२२ नवम्बर आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके के लिए उत्तम फलदायक रहेगा। व्यवसायिक क्षेत्र में उन्नति होगी। कार्यक्षेत्र में विस्तार की नविन योजनाएँ क्रियान्वित होंगी एवं पराक्रम में वृद्धि रहेगी। छोटे भाई के सहयोग से उच्चाधिकारियों से सम्पर्क स्थापित होंगे फलस्वरूप पारिवारिक उन्नति, भूमि-भवन-वाहनादि में पूँजी निवेश से उत्तम लाभ की प्राप्ति होगी। भौतिक सुख-संसाधनों में वृद्धि, मातृ पक्ष से सहयोग, पिता के संरक्षण से प्रसन्नता व हर्ष का वातावरण रहेगा। २९,३० नवम्बर ९,१०,१७,१८,१९,२६,२७,२८ दिसम्बर एवं ४,५, ६,१४,१५,१६ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में संतान सुख व वर्षो से लम्बित विद्याध्ययन का अवसर प्राप्त होगा । सेवारत लोगों के लिए प्रोन्नति के साथ स्थानान्तरण भी हो सकता है जो कि शुभ फलदायक रहेगा। उत्तरार्द्ध में स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। खाँसी जुकाम, उदर-विकार, अपच, आँत्रशोध से स्वास्थ्य रक्षा आवश्यक होगी। २४, २५,२६ जनवरी ३,४,५,१३,१४,२१,२२ फरवरी एवं २,३,४,१२,१३, १४,२०,२१, २२, २८, २९, ३० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## तुला (LIBRA) रा, री, रू, रे, रो, ता, ति, तू, ते ।

यह वर्ष आपके लिए सामान्य रूप से शुभ फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ में तृतीय-षष्ठेश गुरु तुला राशि पर स्थित होगा, अतः पराक्रम में वृद्धि रहेगी। कार्य-क्षेत्र-व्यवसाय में लाभ हेतु दूर-समीप की यात्राएं होंगी व्यर्थ के कार्यो में दौड़ धूप बढ़ेगी। शत्रु पक्ष से दबाव व वाद-विवाद बढ़ सकता है। शनि की स्थिति संपूर्ण वर्ष संतान सुखदायक, उन्नतिकारक व अधिक लाभदायक रहेगी । धनागम के मार्ग समान रूप से बने रहेंगे। धन संचय एवं मितव्ययता से आय-व्यय का संतुलन बना रहेगा। संतान पक्ष की शिक्षा, रोजगार से संतुष्टि मिलेगी। भ्रातृपक्ष के सहयोग से नवीन रोजगारों की योजनाएँ क्रियान्वित होंगी। भूमि-भवन-वाहन के क्षेत्र में पूँजी निवेश से अच्छा लाभ प्राप्त होगा किन्तु धोखा-धड़ी से सर्तक रहें। परिवार-कुटुम्ब की पैतृक संपत्ति में अंशलाभ किञ्चित विलम्ब से होगा लेकिन अच्छा लाभदायक रहेगा। यदा-कदा, ज्वर, संक्रमण, अमलाधिक्य, टॉन्सिल, चक्षु रोग, सायनस, नासिका व त्वचा के रोगों से आत्मरक्षा आवश्यक रहेगी। अनिष्ट परिहार हेतु शनि का छायादान, तुला-दान व श्वेत वस्तुओं का दान श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। स्वास्थ्य सामान्य रहेगा, कार्य क्षेत्र में रूकावटे दूर हो कर उन्नति का मार्ग प्रशस्त होगा। साझेदारी से आर्थिक स्थिति मे विशेष सुधार व व्यवसाय में अधिक लाभ के सुअवसर प्राप्त होंगे, लाभकारी योजनाओं में निवेश से मन प्रसन्न रहेगा। उत्तरार्द्ध में स्थिति बदलेगी, स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। वृथा भ्रमण व आकस्मिक कठिनाईयों से मन खिन्न रहेगा। धनागम भी पूर्वापेक्षा न्यून रहेगा। २१,२२,२३, ३०,३१ मार्च १,८,९,१०,१८,१९,२५,२६ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए शुभ फलदायक रहेगा स्वास्थ्य उत्तम रहेगा, समीप दूर की यात्राएं लाभप्रद रहेगी। कार्यक्षेत्र में उन्नति की प्रबल सम्भावनाएं बनेगी। अवरूद्ध धन की प्राप्ति व मान-सम्मान में वृद्धि होगी विद्याध्ययन में रूचि बढ़ेगी, संतान पक्ष से भी परिणाम अनुकूल मिलेगें। परोपकार व धार्मिक आयोजनों में विशेष रूचि रहेगी। यश प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। ६,७,८,१५,१६,१७,२३,२४,२५ मई २,३,४,११,१२,२०,२१,२९,३० जून एवं १,९,१०,११,१७,१९,१९,२७ जुलाई आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में वर्षो से लम्बित मनोकामनाएं पूर्ण होगी। कार्यक्षेत्र व्यवसाय में उन्नति की गति से भविष्य के प्रति आशवस्त रहेंगे। संतान पक्ष की शिक्षा व रोजगार से प्रसन्नता मिलेगी। माता-पिता को सहयोग से मनोबल उच्च रहेगा। समुदाय में अग्रणी रहने से मान-सम्मान, प्रतिष्ठा मिलेगी। उतरार्द्ध में टाँसिल, नेत्र-रोग, नासिका रोग, ज्वर व संक्रमण से स्वास्थ्य नरम रहेगा। २८,२९ जुलाई ५,६,७,१३,१४,१५,२६,२७ अगस्त २,३,१०,११,१२, १९,२०, २१ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा, ९ अक्टूबर से २३ नवम्बर तक राशीश शुक्र स्वराशि में वक्री रहेगा। स्वास्थ्य चिन्ता व अन्यान्य विषम परिस्थितियों से मानसिक तनाव बढ़ेगा। शत्रुपक्ष से भयभीत रहेंगे। धनागम में व्यवधान व खर्च में वृद्धि से आर्थिक संतुलन प्रभावित होगा।, स्थिति सामान्य करने के लिए कड़ा संघर्ष करना होगा। पति/पत्नी से अकारण मतभेद से परिवार में कलह पूर्ण वातावरण रहेगा। २९,३० सितम्बर ७,८,९,१६,१७,१८,२६,२७,२८ अक्टूबर एवं ४,५,१३, १४,१५,२२,२३ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए पूर्णापेक्षा उत्तम फलदायक रहेगा। धीरे-धीरे धनागम व लाभ के मार्ग पुनः व्यवस्थित होंगे। परिवार व मित्रजनो के सहयोग से कार्य-क्षेत्र व व्यवसाय में उन्नति के सुअवसर प्राप्त होंगे। धन संचय से आत्मबल बढ़ेगा। कुटुम्ब के सदस्यों व निकट सम्बन्धियों से व्यापार में सहयोग मिलेगा। कड़ी प्रतियोगिता में भी संयम व सुझ-बूझ से आय के साधनों में वृद्धि करने में सफलता मिलेगी। २४ नवम्बर १,२,३, १०, ११,१२,२०,२१,२२,२८,२९,३० दिसम्बर एवं ६,७,८,१६, १७,१८ जनवरी के दिन अपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ तक )**

यह समय आपके लिए उत्तय फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में परिवार में सुख-शान्ति व सौहार्द का वातावरण रहेगा। भ्रातृपक्ष से सहयोग व पराक्रम में वृद्धि रहेगी। आमोद-प्रमोद व मनोरंजन के अनेक अवसर प्राप्त होंगे। उत्तरार्द्ध में भूमि-भवन-वाहन का सौख्य रहेगा, इन क्षेत्रों में पूँजी निवेश से अच्छा लाभांश प्राप्त होगा। संतान पक्ष से संतुष्टि व प्रसन्नता रहेगी। २४,२५,२६ जनवरी ३,४,५,१३,१४,२१,२२ फरवरी एवं २,३,४, १२,१३,१४,२०,२१,२२,२८,२९,३० मार्च के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

## वृश्चिक (SCORPIO) तो, न, नी, नू, ने, नो, या, यी, यू।

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण व कष्टप्रद रहेगा, धनु राशि पर शनि की स्थिति साढ़ेसाती के अन्तिम ढैय्या का पूर्ण प्रभाव डालेगी। शनि के प्रकोप से मानसिक तनाव, पारिवारिक अशान्ति, वायु विकार सम्बन्धी समस्याओं का सामना करना पड़ सकता है। तृतीयेश-चतुर्थेश शनि के धन

स्थान में स्थित होने के कारण व धनेश-पञ्चमेश शुभ के द्वादश स्थान में होने से वित्त सम्बन्धी समस्याओं से परेशानी रहेगी। ऋण की चिन्ता से तनाव रहेगा, बनते कार्यो में व्यवधान उपस्थित होंगे। यह समय आर्थिक मानसिक व शारिरीक कष्टों से जूझने का रहेगा। व्यवसायिक कार्यो में उथल-पुथल रहेगी, धनागम के मार्ग अवरूद्ध होंगे। एक ऋण निवृति के लिए दूसरा ऋण लेना पड़ सकता है। धन का अपव्यय व अनावश्यक खर्चो के दबाव के कारण आर्थिक संतुलन व्यवस्थित करने में कठोर परिश्रम करना पड़ सकता है। पति/पत्नी से अकारण मतभेद व असहयोग रहेगा। सन्धिरोग, सायटिका कोष्टबद्धता, बवासीर आदि रोगों से आत्मरक्षा आवश्यक होगी। अनिष्ट परिहार हेतु हनुमदुपासना व शनि अर्चना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल -वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। पूर्वार्ध में वित्तेश गुरु राशि से द्वादश स्थान में रहेगा अतः धनागम की स्थिति क्षीण रहेगी। अपव्यय, वृथा भ्रमण एवं आकस्मिक खर्च से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। ऋण निवृति में अनेक कठिनाईयां आएगी व अपमान से मन खिन्न रहेगा। भ्रातृपक्ष से मन-मुटाव व कुटुम्ब में अशान्ति व कलहपूर्ण वातावरण रहने से परिवार में विभाजन की स्थिति बन सकती है। व्यथा से पराक्रम में कमी व आलस्य की अधिकता रहेगी। २४,२५ मार्च १,२,३,११,१२,२०,२१, २७,२८,२९ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

पूर्वार्ध में समय संघर्ष पूर्ण रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में आलस्य व शिथिलता के कारण बनते कार्य भी लम्बित होंगे। भ्रातृ पक्ष से मतभेद व अलगाव की स्थिति बनी रहेगी राशीश के वक्री होने से धनागम के मार्ग अवरूद्ध रहेंगे। देनदारियों के कारण जीवन-निर्वाह योग्य धन प्राप्ति में अड़चने रहेगी। कार्य व्यवसाय में कठिन प्रतियोगिता के कारण, कठोर परिश्रम के बाद भी लाभांश न्यून ही रहेगा। ९,१०,१७,१८,२६,२७,२८ मई ५,६,७,८,९,१३,१४,१५,२२,२३,२७,२८ जून एवं १,२,३,११,१२,१३, २०,२१ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय पूर्वापेक्षा किञ्चित अनुकूल रहेगा पराक्रम में वृद्धि समीप-दूर की लाभप्रद यात्राओं से कार्य-क्षेत्र व्यवसाय में उत्तरोत्तर सफलता की प्राप्ति होगी, भ्रातृ पक्ष से भी सम्बन्ध सुधरेंगे व सहयोग प्राप्त होगा नवीन रोजगार सम्बन्धी योजनाएँ कार्यान्वित होंगी। उतरार्द्ध में पारिवारिक सुख-शान्ति रहेगी। दौड़ धूप से नये कार्य प्रारम्भ होने से व्यस्तता बढ़ेगी, मन में उत्साह व विशेष प्रयत्नों से लाभप्रद कार्यो की सिद्धि होगी। ८,९,१०,१६, १७,२३,२४,२५ अगस्त एवं ३,४,५,१३,१४,२२, २३,२४ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में उपलब्धियों व कार्य-सिद्धि के लिए कठोर परिश्रम अपेक्षित रहेगा। परिवार में सुख-शान्ति का वातावरण रहेगी। उतरार्द्ध में भूमि-भवन-वाहनादि की प्राप्ति का सौख्य मिलेगा। भवन निर्माण हेतु कर्ज लेना पड़ सकता है। कार्य-क्षेत्र व व्यवसाय में उत्तरोत्तर वृद्धि से मन प्रसन्न होगा। समुदाय में अग्रणी रहने का अवसर प्राप्त होगा। १०,११,१२,१९,२०,२१,२८,२९, ३० अक्टूबर ६, ७, ८, १६, १७, १८ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नही रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा पूर्वार्ध में भूमि वाहन का सौख्य प्राप्त होगा। भवन निमार्ण मे छोटी-छोटी अड़चनों के बाद भी कार्य सिद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। माता का सहयोग व पैतृक सम्पति में अंश

प्राप्ति से मनोबल उच्च रहेगा। मित्रों-बन्धुओं से सौहार्द व सहयोग मिलेगा। उत्तरार्द्ध मे संतान पक्ष से संतुष्टि व शिक्षा के क्षेत्र में सफलता के सुअवसर प्राप्त होंगे। घर-परिवार में शान्ति व सुख का वातावरण रहेगा। २४,२५,२६ नवम्बर ३,४,५,१३,१४, १५,२२,२३,२४,३०,३१ दिसम्बर एवं १,९,१०, ११,१८,१९,२० जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी ५ अप्रैल २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में संतान पक्ष की उन्नति व शिक्षा से संतुष्टि रहेगी। घर में मांगलिक कार्यो के आयोजन से मन प्रसन्न रहेगा। नौकरी पेशा वर्ग को प्रौन्नति व स्थानान्तरण का सुअवसर प्राप्त होगा। उत्तरार्द्ध मे स्वास्थ्य किञ्चित नरम रहेगा। शिरशूल, पित्ताधिक्य, उदरविकार जैसी छुट-पुट परेशानियों से स्वास्थ्य रक्षा आवश्यक होगी। २७, २८ जनवरी ५,६,७,१५,१६,१७,२३,२४,२५ फरवरी ४,५,६, १४,१५,१६,२३,२४,२७,२८ मार्च एवं १,२,३ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

## धनु (SAGITTARIUS) ये, यो, भा, भी, भू, ध, फ, ढ़, भे।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में राशीश गुरु के राशि से एकादश स्थान होने से आर्थिक, शारीरिक व सामाजिक रूप से पुष्टि प्रदान करने वाला रहेगा। इस समय वर्षो से लम्बित रोजगारपरक योजनाएँ, मनोकामनाएं सिद्ध होंगी, उन्नति के मार्ग इच्छानुसार प्रशस्त होते चले जाएगे किन्तु १२ अक्टूबर से गुरु के वृश्चिक राशि में संचरण के कारण राशि से द्वादश स्थान मे स्थित होने से समय किञ्चित संघर्षपूर्ण रहेगा। संपूर्ण वर्ष शनि की राशि पर स्थिति, साढ़े साती की दूसरी ढ़ैय्या का फल प्रदान करेगी। बनते हुए कार्यो से अनापेक्षित व्यवधान आ सकते है। आय के स्त्रोतो से धनागम न होना आवश्यक कार्यो के लिए धन की कमी होना, परिवार में क्लेशपूर्ण वातावरण के कारण मानसिक तनाव रहना, ऋण की राशि का दिनोंदिन बढ़ना, आलस्य रहना, आय-व्यय की व्यवस्था का असंतुलित होना, शारीरिक क्षमता व स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव डालेगा। धैर्य व सूझ-बूझ से समय व्यतीत करना होगा। कठिन परिस्थितियों से बचाव हेतु हनुमदुपासना, शनि का जप, दान लाभकारी रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा । पूर्वार्ध में भूमि-भवन वाहनादि में निवेश से अच्छा लाभ प्राप्त होगा। नवीन गृह निर्माण व वाहन का सौख्य प्राप्त होगा। पर्यटन के क्षेत्र में व्यवसाय से उन्नति व सफलता मिल सकती है, तथापि धनार्जन में कठोर परिश्रम व कड़ी प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा। मातृ व भ्रातृ पक्ष से सहयोग रहेगा। आय-व्यय के संतुलन को बनाए रखना कठिन होगा। उदरविकार वायु-कफ विकार से त्रस्त रहेंगे। १८,१९,२६,२७,२८ मार्च ४,५,१४,२२, २३,२४ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में धनागम के मार्ग प्रशस्त होते हुए भी यदा-कदा व्यवधानों से लाभांश अवरूद्ध होगा। पति/पत्नी से अकारण मतभेद व वैमनस्य रहेगा। आय-व्यय का संतुलन भी यदा-कदा प्रभावित होगा। उत्तरार्द्ध में रोजगारपरक नवीन योजनाओं में साझेदारी का अवसर प्राप्त होगा किन्तु लाभ प्राप्ति के लिए कठोर परिश्रम करना पड़ेगा। वाद-विवाद से दूर रहना ही कल्याणकारी रहेगा। २,३,११,१२,१३,१९,२०,२१, २८,२९,३० मई ७,८,९,१६,१७, २४,२५,२६ जून ४,५,६,१३,१४,१५,२२,२३ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय सामान्य फलदायक रहेगा। तथापि व्यवसायिक दृष्टि से धनलाभकारी, प्रगतिदायक एवं संतोषजनक रहेगा। लाभ प्राप्ति के लिए

कठोर परिश्रम अपेक्षित रहेगा। आयात-निर्यात के व्यवसाय में समुचित लाभ प्राप्त होगा। पति/पत्नी से सम्बन्ध कटु रहेंगे एवं दाम्पत्य-सुख का ह्रास रहेगा। परिवार-कुटुम्ब से भी सहयोग न होने से मन खिन्न रहेगा। परिवारजनों मे भी आपके लिए असंतोष रहेगा। १,२,३,१०,११,१८,१९, २८,३० अगस्त एवं ६,७,१४,१५,१६,२४,२५ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय पूर्वापेक्षा संघर्षपूर्ण रहेगा। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में कड़ी प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा तथापि लाभांश न्यून रहने से मन असंतुष्ट रहेगा। आय से अधिक व्यय होने से चिन्ता व तनाव रहेगा। भूमि-भवन-वाहन के क्षेत्र में पूँजी निवेश से बचना ही श्रेयस्कर रहेगा। उत्तरार्ध में नेत्र-शिर पीड़ा, संक्रमण, ज्वर, माँसपेशियों में खिचाँव आदि रोगों से त्रस्त रहेंगे। वाद-विवाद एवं वृथा भ्रमण से दूर रहना ही श्रयेस्कर होगा। ३,४,५,१२,१३,२१,२२,२३,३१ अक्टूबर एवं ८,९,१०,१८,१९, २० नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। भाग्येश सूर्य की राशि पर शनि से युति रहेगी, अतः पिता से अकारण वैमनस्य मत-भेद व असंतुष्टि रहेगी, संतान पक्ष से भी असंतोष व क्रोध रहेगा। परिवार-कुटुम्ब में कलहपूर्ण वातावरण से मन खिन्न रहेगा। विवेकपूर्ण निर्णय व संयमित व्यवहार से स्थिति सम्भँल सकती है। पुराने जमीन-जायदाद के झगड़े को भी धैर्य व संयम से निपटाया जा सकता है। २७,२८ नवम्बर ५,६,७,१५, १६,२४,२५ दिसम्बर एवं २,३,११,१२,१३,२०,२१ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मध्यम फलदायक रहेगा। भ्रातृ पक्ष से सहयोग रहेगा, किन्तु पैतृक संपत्ति के बँटवारे में आन्तरिक मन-मुटाव व असंतोष रहेगा। कुटुम्ब में सन्देह व अविश्वास का वातावरण रहेगा। पराक्रम में वृद्धि व समीप-दूर की यात्राओं से लाभांश में आशातीत सफलता मिलेगी वर्षान्त में नवीन गृहप्राप्ति व भ्रातृ पक्ष से विभाजन की ओर प्रवृत्त होंगे। २२,२९,३० जनवरी ८,९,१०,१७,१८,२५,२६,२७ फरवरी ७,८,९,१६,१७,१८,२५,२६ मार्च एवं ३,४,५ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

## मकर (CAPRICORN) भो, ज, जी, खि, खू, खे, खो, गा, गी।

यह वर्ष आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। पूरे वर्ष राशीश शनि के द्वादश स्थान पर रहने से प्रथम ढ़ैय्या का प्रभाव रहेगा। अतः शारीरिक रूप से समय ठीक नहीं रहेगा। वात-विकार, उदर पीड़ा, सन्धि रोग, गठिया, सायटिका एवं स्नायु रोग से प्राय शरीर अस्वस्थ रहेगा। उधार दिए गए धनागम की स्थिति क्षीण रहेगी। स्वयं ऋण निवृत्ति की चिन्ता में व्यथित रहेंगे। निवेश में पूँजी दीर्घकाल तक अवरूद्ध हो सकती है। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में कठोर परिश्रम अपेक्षित रहेगा। वृथा भ्रमण, अपव्यय, आलस्य एवं पराक्रम की न्यूनता से स्थिति दुष्कर रहेगी। तृतीयेश एवं व्ययेश गुरु के दशम स्थान में स्थिति होने से किञ्चित संतोष रहेगा। व्यय किया गया धन सूझ-बूझ से सही कार्य के लिए प्रयोग होगा। बनते कार्यो में व्यवधान, मानसिक तनाव कुटूम्ब से असंतुष्टि व अशान्ति का वातावरण रहेगा। खर्च का दबाव कार्य क्षमता को भी प्रभावित करेगा। वर्ष के उत्तरार्ध में भूमि-भवन-वाहनादि में निवेश से किञ्चित लाभ प्राप्ति होगी। पति/पत्नी से भी सौहार्द व सहयोग रहेगा। नौकरी पेशा वर्ग के लिए उतार-चढ़ाव का समय रहेगा। अधिकारियों द्वारा अपमान झेलना पड़ सकता है। कष्ट निवृति हेतु शनि का छायादान व हनुमदुपासना श्रेयस्कर रहेगी।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। शनि के दुष्प्रभाव से शारीरिक कष्ट तो रहेगा ही किन्तु अन्य शुभ फल भी प्राप्त होंगे। सूर्य की उच्चावस्था में राशि से चतुर्थ स्थान में स्थिति से भूमि-भवन -वाहनादि के लाभ का १४ मई तक उत्तम योग रहेगा। संतान पक्ष की शिक्षा व रोजगार संबंधी उन्नति से प्रसन्नता रहेगी। राज्य के उच्चाधिकारियों से सम्पर्क होने के कारण रोजगार सम्बन्धी लाभ मार्ग प्रशस्त होंगे किन्तु शनि की स्थिति के कारण सभी कार्यो में विलम्ब होगा। २०,२१,२८,२९,३० मार्च एवं ६,७,८,१६,१७,२५,२६,३० अप्रैल आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा । पूर्वार्द्ध में सन्तान पक्ष की शिक्षा, नौकरी व उन्नति से मन संतुष्ट व प्रसन्न रहेगा। घर परिवार में सुख-शान्ति व मांगलिक कार्यो का आयोजन होगा। पिता के सहयोग से कार्यक्षेत्र में विस्तार के सुअवसर प्राप्त होंगे। व्यवसाय में साझेदारी से प्रगति व उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। पति/पत्नी का सहयोग रहेगा। समीप-दूर की यात्राएं लाभकारी रहेगी। व्यवधान होते हुए भी अनेक कार्य सिद्ध होंगे। ३,४,५,१३,१४,१५,२१,२२,२३,३०,३१ मई १,१०,११,१८, १९,२८, २९ जून एवं ७, ८,९,१५,१६,२४,२५,२६ जुलाई आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्षपूर्ण रहेगा। पूर्वार्ध मे पति/पत्नी से अकारण वैमनस्य व मतभेद रहेगा, जिससे घर में अशान्ति व कलहपूर्ण वातावरण रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में क्षमता का पूर्ण उपयोग नहीं हो पाने से मन खिन्न रहेगा। उत्तरार्द्ध में राजकीय पक्ष से किञ्चित अड़चने व कठिनाईयां आ सकती है आयात-निर्यात करने वाले व्यवसायी इस समय अच्छा लाभांश प्राप्त करेंगे। विदेश में पूँजी निवेश भी लाभकर रहेगा। ३, ४, ५, ११, १२, १३, २०, २१, २२, ३१ अगस्त एवं १,२ ,९,१७,१८,१९ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा, पूर्वार्ध में भाग्येश बुध स्वगृही होकर भाग्य स्थान में अष्टमेश सूर्य के साथ युक्त होगा। अतः भाग्यबली होते हुए भी उन्नति के अनेक सुअवसर, कठिनाईयों व व्यवधानों से प्राप्त होंगे। कठिन परिश्रम व कड़ी प्रतियोगिता अपेक्षित रहेगी। उत्तरार्द्ध में भाग्येश बुध कर्मेश शुक्र से कर्म स्थान में युक्त होगा। अतः कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में प्रगति एवं लाभ के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे। वर्षो से लम्बित कार्यो में सिद्धि प्राप्त होंगी। २७, २८ सितम्बर ५,६,७,१४,१५,१६,२४, २५,२६ अक्टूबर एवं २, ३, १०, ११, १२, २१, २२ नवम्बर आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में समय आपके अनुकूल रहेगा। वर्षो से लम्बित मनोकामनाएं पूर्ण होगी। भौतिक सुख-सुविधाओं का उपयोग व विलासिता के साधनों का सुख मिलेगा। उत्तरार्द्ध में कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में मन्दी रहने के कारण वृथा भ्रमण, अपव्यय से मन खिन्न रहेगा। अनावश्यक खर्चो के दबाव से आय-व्यय का संतुलन प्रभावित होगा। स्वास्थ्य भी सन्धि रोग, संक्रमण ज्वरादि से नरम रहेगा। २९, ३० नवम्बर ९, १०, १७, १८, १९, २६, २७,२८ दिसम्बर एवं ४, ५,६,१४,१५,१६ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्ध में

वात-विकार, सन्धि रोग, शिर शूल संक्रमण व ज्वरादि अस्थायी रोगो से शरीर म्लान रहेगा। उपचार में अतिव्यय की स्थिति रहेगी। उतरार्द्ध में स्वस्थ्य लाभ होगा। पराक्रम में वृद्धि, ऊर्जा व स्फूर्ति रहेगी। परिवार-कुटूम्ब में शान्ति व सौहार्द रहेगा। धनागम से धन संचय में वृद्धि होगी। आकस्मिक लाभ से मनोबल उच्च रहेगा। लम्बी यात्रा का सुअवसर प्राप्त होगा। २२, २३,२४ जनवरी १,२,१०,१२,१३,१९,२०,२८ फरवरी एवं १,९,१०,११, १८,१९,२०,२७,२८,२९ मार्च के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

## कुम्भ (AQUARIUS) गू, गे, गो, स, सि, सू, से, सो, द।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक होते हुए भी शुभफलदायक सिद्ध होगा। राशीश शनि की स्थिति वर्ष भर धनु राशि में लाभ स्थान में रहेगी, अत' संपूर्ण वर्ष लाभ मार्ग प्रशस्त रहेंगे। यद्यपि व्ययेश भी शनि ही है किन्तु व्ययाधिक्य होने के पश्चात भी खर्च किए गए धन का सदुपयोग आपकी इच्छानुसार ही होगा। कारोबार की दृष्टि से यह वर्ष अनुकूल रहेगा। नवीन रोजगारों की योजनाएँ फलीभूत होंगी। आयात-निर्यात के व्यवसायियों के लिए यह वर्ष विशेष रूप से फलदायी रहेगा। सन्तान पक्ष की शिक्षा व उपलब्धियों से मन प्रसन्न व आश्वस्त रहेगा। यदा-कदा अस्थायी शारीरिक कष्टों का सामना करना पड़ेगा। रक्तचाप, हृदय रोग से बचाव अपेक्षित रहेगा। पति/पत्नी के स्वास्थ्य पर भी प्रतिकूल प्रभाव पड़ सकता है। लाभेश-वित्तेश गुरु की स्थिति भाग्य स्थान में होने से मनोवाञ्छित धन प्राप्ति व कार्य क्षेत्र में उन्नति प्राप्त होगी। भाग्येश शुक्र की स्थिति अनुकूल होने से भूमि-भवन-वाहनादि का सौख्य, मान सम्मान व यशप्राप्ति, मित्र-बन्धुओं का सहयोग मिलेगा। अतः यह वर्ष आपके लिए शुभ परिणामदायक रहेगा। कठिनाईयों के समय को अनुकूल करने के लिए शिवार्चन श्रेयस्कर रहेगा।

### चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० मई २०१७ ई० तक )

यह समय आपके लिए शुभ फलदायक रहेगा पूर्वार्द्ध में भ्रातृ पक्ष से सहयोग, पराक्रम में वृद्धि, भूमि-भवन वाहन का सौख्य प्राप्त होगा। नवीन भवन का निर्माण एवं प्रवेश भी होगा। कार्यक्षेत्र में उन्नति व सफलता से मन प्रसन्न रहेगा। मातृपक्ष से आय के साधन व सम्पत्ति में लाभांश मिलेगा। उच्चवर्गीय अधिकारियों के सम्पर्कवश मान-सम्मान में वृद्धि पूर्व लम्बित कार्य सफल होंगे। धनागम के मार्ग निरन्तर प्रशस्त रहेंगे। २१,२२,२३, ३०,३१ मार्च १,८,९,१०,१८,१९,२५,२६ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए सामान्य शुभ फलदायक रहेगा। मित्रों के सहयोग से कार्य व्यवसाय में कोई बड़ा सौदा या ठेका मिलने से कार्य क्षेत्र में उन्नति व धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे। नये भवन-वाहन का सुख प्राप्त होगा। भविष्य की योजनाओं में पूँजी निवेश करने का सुअवसर प्राप्त होगा। सन्तान पक्ष की शिक्षा व उत्थान हेतु आर्थिक दबाव बना रहेगा। पति/पत्नी का स्वास्थ्य अस्थायी रूप से प्रभावित होगा। ६,७,८,१५,१६, १७,२३,२४,२५ मई २,३,४,११,१२,२०,२१,२९,३० जून एवं १,९,१०, ११,१७,१९,१९,२७ जुलाई आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

### श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )

यह समय आपके लिए पूर्वापेक्षा मिश्रित फलदायक रहेगा। कार्य-क्षेत्र, व्यवसाय में अनावश्यक बाधाओं से धनागम में व्यवधान आ सकता है। वृथा भ्रमण व व्ययाधिक्य से मन अशान्त रहेगा, किन्तु परिवार के सहयोग से विषम परिस्थितियों में भी सफलता के मार्ग बना लेंगे। यदा-कदा पति/पत्नी का स्वास्थ्य संक्रमण, ज्वर, शिरशूल आदि अस्थायी रोगो से प्रभावित रहेगा। २८, २९ जुलाई ५, ६, ७, १३, १४, १५, २६, २७ अगस्त २, ३, १०, ११, १२, १९, २०, २१ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। यह समय परिवारिक, सामाजिक व आर्थिक उतार-चढ़ाव का रहेगा। बन्धु बान्धवो एवं विवादित परिवारों से अर्न्तविरोध उत्पन्न हो सकते है मिथ्या आरोपों से मानसिक कष्ट रहेगा, किन्तु परिवार के सहयोग से अन्त में सामञ्जस्य स्थापित हो पाएगा। कार्य क्षेत्र व व्यवसाय में उन्नति की गति किञ्चित मन्द रहेगा। स्वास्थ्य भी यदा कदा नरम रहेगा। २९,३० सितम्बर ७,८,९,१६, १७,१८,२६,२७,२८ अक्टूबर एवं ४,५,१३, १४,१५,२२,२३ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**मार्गशीर्ष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए अनुकूल फलप्रदान करने वाला रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में आशातीत सफलता मिलेगी। लम्बित कार्य सिद्धि को प्राप्त होंगे। आर्थिक स्थिति में गुणात्मक सुधार होगा। संतान पक्ष की शिक्षा-दीक्षा व उन्नति से संतुष्टि व प्रसन्नता रहेगी। समुदाय में मान-सम्मान व समाज में अग्रणी रहने का अवसर प्राप्त होगा। राजकीय अधिकारियों के सहयोग से समाज सेवा का अवसर प्राप्त होगा। कार्याधिक्य से यदा-कदा शारीरिक स्वास्थ्य प्रभावित होगा। २४ नवम्बर १,२,३,१०,११,१२,२०, २१, २२,२८,२९,३० दिसम्बर एवं ६,७,८,१६, १७,१८ जनवरी के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में व्यवसायिक कार्यो में अपेक्षित सफलता न मिलने से मन खिन्न रहेगा। आंशिक सफलता से ही संतुष्ट होना पड़ेगा। वृथा भ्रमण व व्ययाधिक्य से आर्थिक संतुलन प्रभावित होगा। भोग-विलास व भौतिक संसाधनों पर व्यय नियंत्रित करना पड़ेगा। शिरशूल, नेत्र कष्ट, संक्रमण, ज्वरादि के प्रकोप से परिवार में सुख शान्ति का अभाव रहेगा। वर्षान्त में विशेष कार्य सिद्धि से आकस्मिक लाभ प्राप्त होगा।

## मीन (PISCES) दी, दु, थ, झ, ञ, दे, दो, चा, ची ।

यह वर्ष आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। वर्षारम्भ से१४ अक्टूबर तक राशीश गुरु की स्थिति राशि से अष्टम स्थान पर रहेगी अत: कार्यक्षेत्र में अनेक प्रकार की विघ्नबाधाएं उत्पन्न होगी। रोजगार में सफलता हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा। व्यापार में स्थिरता की कमी व प्रतिद्धदियों से कड़ी प्रतियोगिता का सामना करना पड़ेगा, तथापि बड़े भाई व पिता के सहयोग से बाधाओं पर विजय प्राप्त कर पायगें। पूर्वार्ध का समय आर्थिक दिशा में चिन्तन व अपव्यय पर अंकुश लगाने से ही नियंत्रित हो पाएगा। लाभेश व्ययेश शनि के संपूर्ण वर्ष राशि से दशम स्थान पर स्थित होने से व्यवसाय व धनागम में उतार-चढ़ाव मन्दी-तेजी की परिस्थितियाँ बनी रहेगी। उत्तरार्द्ध में राशीश के भाग्य स्थान में संचरण से स्थिति बदलेगी । कारोबार की दृष्टि से समय अनुकूल रहेगा। व्यवसायिक कठिनाईयाँ दूर होकर विशेष आर्थिक सफलता व उन्नति चरम पर पहुचेंगे। धनागम के अनेक मार्ग प्रशस्त होंगे। धन संचय से मनोबल उच्च रहेगा। प्रसन्नता व हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। कठिन समय में अभीष्ट सिद्धि हेतु शिवार्चन श्रेयस्कर रहेगा।

**चैत्र शुक्ल-वैशाख ( १८ मार्च से ३० अप्रैल २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा। वायु-विकार कफ-उदर विकार, अपच, आँत्रशोथ, ज्वरादि रोगो से व्यथित रहेंगे। व्ययाधिक्य व वृथाभ्रमण से मन संतप्त रहेगा। उतरार्द्ध में स्वास्थ्य लाभ, धनागम, कार्यक्षेत्र में सफलता व उन्नति से संतोष रहेगा। परिवार में हर्ष व मांगलिक कार्यो का आयोजन होगा। भ्रातृ पक्ष के सहयोग से कार्य-व्यवसाय में विकास की नवीन योजनाएं क्रियान्वित होगी। २४,२५ मार्च १,२,३,११,१२,२०,२१,२७,२८,२९ अप्रैल के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**ज्येष्ठ-आषाढ़ ( १ मई से २७ जुलाई २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। कार्यक्षेत्र व व्यवसाय में आशानुरूप सफलता मिलेगी। परिवार कुटुम्ब में सुख शान्ति व सौहार्द रहेगा। भूमि भवन-वाहनादि का सुख प्राप्त होगा। भूमि में पूँजी निवेश लाभप्रद रहेगा। उतरार्द्ध में संतान पक्ष की शिक्षा व कार्य क्षमता से संतुष्टि रहेगी। पुत्र के सहयोग से कार्य व्यवसाय में विस्तार की योजनाएँ क्रियान्वित होगी। भौतिक सुख-साधनों में वृद्धि से मन प्रसन्न रहेगा। ९,१०,१७,१८,२६,२७,२८ मई ५,६,७,८,९,१३,१४,१५,२२,२३,२७,२८ जून एवं १,२,३,११,१२,१३,२०,२१ जुलाई के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**श्रावण-भाद्रपद ( २८ जुलाई से २५ सितम्बर २०१८ ई० तक )**

यह समय आपके लिए मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में अस्थायी रूप से स्वास्थ्य प्रभावित होगा। वायु-कफ-विकार, उदर पीड़ा ज्वर संक्रमणादि से शरीर क्लान्त रहेगा। शत्रु पक्ष मिथ्यारोपों से हानि पहुँचाने का प्रयास करेगा, व्यर्थ के झगड़े एवं अदालती कार्यवाही के पचड़ों से दूर रहना ही श्रेयस्कर रहेगा। उच्च प्रतिष्ठित व्यक्ति के सम्पर्क से मान-सम्मान व कार्य-क्षेत्र में सफलता प्राप्त होगी। ८,९,१०,१६,१७,२३,२४,२५ अगस्त एवं ३,४,५,१३,१४,२२,२३,२४ सितम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**आश्विन-कार्तिक ( २६ सितम्बर से २३ नवम्बर २०१६ ई० तक )**

यह समय आपके लिए संघर्ष पूर्ण रहेगा । पति/पत्नी से वैचारिक मतभेद रहेंगे। दाम्पत्य सुख की हानि होगी। धैर्य व संयम से ही समाधान निकलेगा। कार्य-व्यवसाय से साझेदारो के साथ लाभांश पर मतभेद हो सकता है कार्य-व्यवसाय की सफलता हेतु कठिन परिश्रम अपेक्षित रहेगा। आयात-निर्यात का व्यवसाय करने वालों के लिए यह समय उत्तम रहेगा। पराक्रमहीनता व शिथिलता का त्याग करने से समाधान व समय अनुकूल रहेगा। १०, ११, १२, १९, २०,२१, २८, २९, ३० अक्टूबर ६, ७, ८, १६, १७, १८ नवम्बर के दिन आपके लिए अनुकूल नही रहेंगे।

**मार्गशीष-पौष ( २४ नवम्बर २०१८ ई० से २१ जनवरी २०१९ ई० तक )**

यह समय आपके लिए उत्तम फलदायक रहेगा। राशीश के भाग्य स्थान में सञ्चार करने से आशा से अधिक उपब्लिधियां प्राप्त होगी। कार्यक्षेत्र, व्यवसाय में आश्चर्यजनक रूप से वृद्धि व सफलता प्राप्त होगी। अनेक मार्गो से धनागम होगा। विवादित कार्यो का समाधान आपके अनुकूल रहेगा। धन संचय व आर्थिक पुष्टता से मनोबल उच्च बना रहेगा। परिवार में हर्षोल्लास का वातावरण रहेगा। २४,२५,२६ नवम्बर ३,४,५,१३,१४,१५,२२,२३,२४,३०,३१ दिसम्बर एवं १,९,१०,११,१८,१९,२० जनवरी के दिन आपके अनुकूल नहीं रहेंगे।

**माघ-फाल्गुन-चैत्र कृष्ण ( २२ जनवरी से ५ अप्रैल २०१९ ई० तक )**

यह समय उतार-चढ़ाव व तेजी मन्दी के कारण मिश्रित फलदायक रहेगा। पूर्वार्द्ध में कार्यक्षेत्र व व्यवसाय सम्बन्धी योजनाएँ लाभप्रद रहेगी। आशातीत सफलता व मनोकानाएं पूर्ण होगी। संतान पक्ष से यदा-कदा चिन्ता उभर सकती है। उत्तरार्द्ध में स्वास्थ्य प्रभावित रहेगा। धनागम के मार्ग अवरूद्ध होंगे। जिससे आय-व्यय का संतुलन बिगड़ जाएगा। अपव्यय व व्ययाधिक्य पर अंकुश आवश्यक होगा। मित्रों के सहयोग से स्थिति सँभल जाएगी। २७,२८ जनवरी ५,६,७,१५,१६,१७,२३,२४,२५ फरवरी ४,५,६,१४,१५,१६,२३,२४,२७,२८ मार्च एवं १,२,३ अप्रैल के दिन आपके लिए अनुकूल नहीं रहेंगे।

**प्रो० नीलम ठगेला**
**ज्योतिष-विभाग**

# विक्रम सम्वत् २०७५, ईश्वीय सन् २०१८-१९ व्रत, पर्व एवं उत्सव

**वि. सं. २०७५, शक सं. १९४० चैत्र शुक्ल पक्ष**
**(दि. १८ मार्च से ३१ मार्च २०१८ ई.) उत्तरायण, उत्तर गोल, वसन्त ऋतु**

| तिथि | दिनाङ्क | वार | पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | 18 मार्च | रवि | वासन्तिक नवरात्र प्रा., घटस्थापन, गुड़ी पड़वा, युगादि, भारतीय नववर्षारम्भ, रामायण नवाह्न प्रारम्भ, कल्पादि, चन्द्रदर्शन |
| द्वितीया | 19 मार्च | सोम | सिन्धारा, **झूलेलाल जयंती** |
| तृतीया | 20 मार्च | मंगल | मत्स्य जयंती, गणगौरी तृतीया, मन्वादि |
| चतुर्थी | 21 मार्च | बुध | विनायक चतुर्थी |
| षष्ठी | 23 मार्च | शुक्र | यमुना छठ, स्कन्द षष्ठी, सूर्य षष्ठी, रोहिणी व्रत |
| सप्तमी | 24 मार्च | शनि | महानिशा पूजा |
| अष्टमी/नवमी | 25 मार्च | रवि | दुर्गाष्टमी, औली जैन प्रारम्भ, मेला मनसा देवी, मेला बाहू फोर्ट जम्मू, रामनवमी, रामायण नवाह्न समाप्त, श्री ताराजयन्ती, नवरात्र समाप्त |
| दशमी | 26 मार्च | सोम | नवरात्र पारणा |
| एकादशी | 27 मार्च | मंगल | कामदा एकादशी व्रत (स.) |
| त्रयोदशी | 29 मार्च | गुरु | महावीर जयन्ती (जैन), प्रदोष व्रत, अनङ्गत्रयोदशी |
| चतुर्दशी | 30 मार्च | शुक्र | पूर्णिमाव्रत, गुड फ्राईडे, हजरत अली जन्म दिवस |
| पूर्णिमा | 31 मार्च | मंगल | हनुमज्जयंती (दाक्षिणात्य), औली जैन समाप्त, सत्यव्रत, मन्वादि, सिद्धाचल यात्रा, वैशाख स्नान प्रा. |

**वि. सं. २०७५, शक सं. १९४० वैशाख, कृष्ण पक्ष**
**(दि. १ अप्रैल से १६ अप्रैल २०१८ ई.) उत्तरायण, उत्तर गोल, वसन्त ऋतु**

| तिथि | दिनाङ्क | वार | पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| प्रतिपदा | 1 अप्रैल | रवि | ईस्टर सण्डे, हजरत अली जन्मदिन, विश्व स्वास्थ्य दिवस, बैंक अवकाश |
| तृतीया | 3 अप्रैल | मंगल | चतुर्थी व्रत, **चन्द्रोदय 21/30 घं. मि.** |
| पंचमी | 5 अप्रैल | गुरु | गुरु तेग बहादुर जयन्ती |
| षष्ठी | 6 अप्रैल | शुक्र | कोकिला षष्ठी |
| सप्तमी | 7 अप्रैल | शनि | शर्करासप्तमी |
| अष्टमी | 8 अप्रैल | रवि | वृद्धशीतलाष्टमी, कालाष्टमी |
| एकादशी | 12 अप्रैल | गुरु | वरूथिनी एकादशी व्रत (स.), **वल्लभाचार्य जयंती** |
| द्वादशी | 13 अप्रैल | शुक्र | प्रदोष व्रत |
| त्रयोदशी | 14 अप्रैल | शनि | मासशिवरात्रि, अम्बेडकर जयन्ती, मेष संक्रान्ति 8/13 घं. मि., पुण्यकाल दोपहर 12/13 घं. मि. बजे तक, वैशाखी, बाहग विहू आसाम |
| चतुर्दशी | 15 अप्रैल | रवि | हिमाचल दिवस, अमावस्या श्राद्धादि |
| अमावस्या | 16 अप्रैल | सोम | सोमवती अमावस्या, गुरु अङ्गददेव जयन्ती |

**वि. सं. २०७५, शक सं. १९४० वैशाख शुक्ल पक्ष**
**(दि. १७ अप्रैल से ३० अप्रैल २०१८ ई.) उत्तरायण, उत्तर गोल, वसन्त/ग्रीष्म ऋतु**

| तिथि | दिनाङ्क | वार | पर्व एवं उत्सव |
|---|---|---|---|
| द्वितीया | 17 अप्रैल | मंगल | चन्द्रदर्शन |
| तृतीया | 18 अप्रैल | बुध | परशुराम जयंती, शिवाजी जयन्ती, बगलामुखी जयन्ती, मातंगी जयन्ती, अक्षय तृतीया, त्रेता युगादि, बद्री केदार यात्रा |

